लोप नहीं होता बल्कि उस तिथि से युक्त दिन को ही उसकी आराधना कर्त्तव्य होती है ? इसी प्रकार पर्व तिथि की वृद्धि नहीं होती--इस कथन के भी तात्पर्य की जिज्ञासा होती है कि क्या पर्व तिथि का दो सूर्योदय के साथ सम्बन्ध नहीं होता ? अथवा टिप्पण में जिस पर्व तिथि का दो सूर्योदय के साथ सम्बन्ध उल्लिखित रहता है उसकी आराधना दो दिन वा पूर्व दिन नहीं होती किन्तु दूसरे ही दिन होती है ?

इन विकल्पों में ये विकल्प कि पर्व तिथि का सूर्योदय-काल में अभाव वा दो सूर्योदय के साथ सम्बन्ध नहीं होता, संगत नहीं हैं, क्योंकि इन अर्थों का समर्थन करने वाला एक भी वचन जैनशास्त्रों में प्राप्त नहीं होता।

यदि कहें कि टिप्पण में क्षीणतया निर्दिष्ट पर्व-तिथि के औदयिकीत्व का और वृद्धतया निर्दिष्ट पर्व तिथि के दूसरे दिन—मात्र औदयिकीत्व का प्रतिपादन करने वाला "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" यह शास्त्र-वचन ही उक्त अर्थ में प्रमाण है, तो यह कथन ठीक नहीं है, क्योंकि यह वचन क्षय और वृद्धि का मुखापेक्षी होने से अपने उत्थापक क्षय और वृद्धि के अभाव का साक्षी नहीं बन सकता क्योंकि ऐसा होने पर उपजीव्य-विरोध रूप दोप की आपत्ति होगी, इस पर यदि यह कहें कि वास्तविक क्षय और वृद्धि उस वचन के उपजीव्य-उत्थापक नहीं हैं किन्तु उनका ज्ञानमात्र उपजीव्य है अतः क्षय और वृद्धि का अपहरण करने पर भी उनके ज्ञान का अपहरण न करने से उक्त वचन में उपजीव्य-विरोधकता की आपत्ति न होगी, तो यह कथन भी युक्त नहीं है, क्योंकि ज्ञान में सविषयकत्व का नियम होने से क्षय और वृद्धि रूप विषय का अपहरण होने पर उनके ज्ञान का भी अपहरण अनिवार्य

है। विषय के अपहरण से ज्ञान-स्वरूप का अपहरण नहीं होता किन्तु उसकी यथार्थता का ही अपहरण होता है और क्षय वा वृद्धि के ज्ञान की यथार्थता उक्त वचन का उपजीव्य है नहीं, अतः उस वचन से क्षय और वृद्धि का अपहरण होने पर उनके ज्ञान की यथार्थता का अपहरण होने पर भी ज्ञान-स्वरूप का अपहरण न होने से उपजीव्य-विरोध की आपत्ति नहीं हो सकती, इस तर्क से भी उक्त वचन पर्वतिथि के क्षय और वृद्धि के अभाव का साक्षी नहीं बनाया जा सकता, कारण कि इस वचन को पर्व तिथि के क्षय और वृद्धि के अभाव का साक्षी मानने पर पर्वतिथि के क्षय और वृद्धि को बताने वाले टिप्पण को अप्रमाण मानना पड़ेगा, और टिप्पण को अप्रमाण तभी माना जा सकेगा जब टिप्पणकार के गणित को अशुद्ध माना जाय। फिर यदि टिप्पणकार का गणित अशुद्ध हुआ तो यह निश्चय कैसे होगा कि अन्य तिथियों के प्रवेश आदि के सम्बन्ध में उसका गणित अशुद्ध नहीं है अथवा जिस दिन उसने जिस पर्वतिथि की क्षीण-सत्ता वा वृद्ध सत्ता बतायी है उस दिन उसकी वैसी भी सत्ता है ही। फलतः समूचे लौकिक टिप्पण पर अविश्वास उत्पन्न हो जाने से तथा तिथि निर्णय का अन्य साधन न होने से पूरे जैनसंघ को उचित समय में पर्व तिथि की आराधना न कर सकने के कारण पर्व तिथि की विराधना के दोष का भाजन होना पड़ेगा। हाँ, पताकाकार को पाश्चात्य सभ्यता से अभिभूत युवक जैनों की ओर से इस बात के लिये अभिनन्दन अवश्य प्राप्त होगा कि उन्होंने प्रचलित टिप्पण पर अविश्वास की स्थिति पैदा कर उन युवकों को तिथि की आराधना में प्रवृत्त न होने के लिये तिथि निर्णय की अशक्यता का एक बहाना बनाने का अवसर दे दिया।

"क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्रीय वचन के अनुरोध से पर्व-तिथियों के क्षय और वृद्धि मात्र में टिप्पण की अप्रमाणता होगी, अन्य अंशों में तो उसकी प्रमाणता अक्षुण्ण ही रहेगी क्योंकि अन्य अंशों में अप्रमाणत्व की कल्पना का "क्षये पूर्वा" इस वचन के समान कोई आधार नहीं है, अतः समूचे टिप्पण पर अविश्वास का प्रसंग न होने के कारण उक्त दोष को अवसर नहीं मिल सकता—यह समाधान भी संगत नहीं है, क्योंकि कुछ अंश में टिप्पण की अप्रमाणता मान लेने पर उसी दृष्टान्त से अन्य सभी अंशों में उसी प्रकार अप्रमाणता के अनुमान को अवसर मिल जायगा जिस प्रकार आगम के दृष्टार्थक भाग में प्रमाणता सिद्ध होने पर उसी दृष्टान्त से आगम के अदृष्टार्थक भाग में प्रमाणता के अनुमान को अवसर मिलता है।

इसके अतिरिक्त सर्वोपरि बात तो यह है कि तिथियों की प्रवृत्ति, स्थिति और निवृत्ति का काल गणित-ज्योतिष का असाधारण विषय है अतः उसमें शास्त्रान्तर के द्वारा विपरीतता का सहन नहीं किया जा सकता।

पताकाकार से इस प्रश्न के उत्तर की भी अपेक्षा है कि टिप्पण में क्षीणतया निर्दिष्ट पर्वतिथि की आराधना की उपपत्ति के लिये "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन के अनुसार उस तिथि के औदयिकीत्व की कल्पना आवश्यक मान लेने पर भी उसके पूर्व की साधारण तिथि के टिप्पणोक्त औदयिकीत्व के त्याग की क्या आवश्यकता है? यदि वह इसके उत्तर में कहें कि दूसरी कोई आवश्यकता नहीं है, वह बात तो केवल इस लिये मानी जाती है कि एक दिन एक ही तिथि औदयिकी होती है। अतः पर्वतिथि के क्षय के दिन उक्त वचन के आधार पर उसे जब औदयिकी माना जायगा तो उसके पूर्व की

साधारण तिथि को उस दिन अनौदयिकी होना ही पड़ेगा, तो यह कथन भी ठीक नहीं है, क्योंकि सप्तमी-युक्त सूर्योदय काल में अष्टमी के सम्बन्ध की कल्पना करने का पर्यवसान "एक दिन एक ही तिथि औदयिकी होती है" इस नियम के अभाव-बोधन में हो सकता है। इस पर यह शंका कि उक्त नियम के अभाव का बोधक होने पर "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन को उक्त नियम के आधार-भूत ज्योतिष-शास्त्र के साथ विरोध करना होगा अतः उक्त वचन का तात्पर्य उस नियम के अभाव-बोधन में नहीं माना जा सकता, ठीक नहीं है, क्योंकि पताकाकार की दृष्टि में उक्त शास्त्रीय वचन को ज्योतिष-विरोध की कोई विभीषिका नहीं है, अन्यथा यदि उसे ज्योतिष के विरोध का भय माना जाय तो अष्टमी के क्षय के दिन सूर्योदय-काल में सप्तमी के टिप्पणोक्त अवस्थान के अभाव का भी बोधक उसे कैसे माना जा सकेगा? ज्योतिष-विरोध की भीति मानने पर तो सिद्धान्त-निरूपण के अवसर पर कही जाने वाली पद्धति से उस वचन का वही तात्पर्य मानना उचित होगा जिससे ज्योतिष के साथ उक्त वचन की मित्रता वा तटस्थता निर्बाध बनी रहे।

इसी प्रकार टिप्पण में किसी पर्वतिथि की वृद्धि का निर्देश होने पर केवल दूसरे ही दिन उसकी आराधना को व्यवस्थित करने के निमित्त "वृद्धौ कार्या" इस वचन के बल पर पहले दिन उस तिथि के अनौदयिकीत्व की कल्पना को सप्रयोजन मान लेने पर भी उसके पूर्व वा पूर्वतर अपर्वतिथि की दो सूर्योदयकाल में अस्तित्वरूप वृद्धि मानने की क्या आवश्यकता? यह प्रश्न भी पताकाकार के समक्ष अनुत्तरणीय रूप से खड़ा ही रहता है। यदि इसके उत्तर में उनकी ओर से यह कहा जाय

कि "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन के अनुसार वृद्धा पर्व तिथि को दूसरे दिन मात्र औदयिकी तथा पहले दिन अनौदयिकी मान लेने पर पहले दिन के सूर्योदय काल को तिथि-युक्त बनाने के लिये पहले दिन की तिथि का उस दिन के सूर्योदय-काल तक आकर्षण करना आवश्यक है, क्योंकि ऐसा न करने पर उस सूर्योदय काल के तिथिहीन हो जाने से "सृष्टि सम्बन्धी समस्त काल किसी न किसी तिथि से युक्त होते हैं" इस नियम का भङ्ग हो जायगा। तो यह कथन भी संगत नहीं है क्योंकि जिस "वृद्धौ कार्या" इस वचन के आधार पर वृद्धा पव तिथि के पहले दिन के गणित प्राप्त औदयिकीत्व को छोड़ देना युक्त समझा जाता है, उसी के बल पर उक्त नियम के अभाव की भी कल्पना की जा सकती है। इस पर यदि यह तर्क करें कि उक्त नियम के अभाव का प्रतिपादन करने में उक्त वचन का तात्पर्य मानने पर उसको कथित नियम के समर्थक ज्योतिष शास्त्र का विरोध करना होगा, तो यह ठीक नहीं है क्योंकि उक्त वचन को ज्योतिष के विरोध से भीत मानने पर वृद्धा पर्वतिथि के पहले दिन वाले टिप्पणोक्त औदयिकीत्व के त्याग को भी उस वचन पर आधारित करना अनुचित हो जायगा।

चौदहवें पृष्ठ में पताकाकार ने श्रीसागरानन्द सूरि के पक्ष का समर्थन करने के निमित्त "मतपत्रक" को श्री विजयदेव सूरि का रचना बताते हुये उसके कुछ अंश उद्धृत किये हैं।[1]

इस सम्बन्ध में हमारा मन्तव्य यह है कि वह "मतपत्रक" सर्वथा अप्रमाण है क्योंकि प्रस्तुत विषय में जो मत उसमें

---

१ देखिये इस मूल पुस्तक को पृष्ठ सं० २६

व्यक्त किया गया है उसका संवाद किसी अन्य जैन धार्मिक ग्रन्थ में नहीं मिलता। कोई नया निवन्ध किसी विवाद-ग्रस्त विषय में निर्णायक रूप से तभी उपादेय हो सकता है जब उसकी बातों का समर्थन अन्य प्रामाणिक ग्रन्थों से भी प्राप्त हो। "मतपत्रक" के उद्धृत भाग में प्रश्न-कर्ता का अपने पक्ष पर बड़ा आदर दीख पड़ता है जिससे प्रष्टव्य विषय की गम्भीर वैवादिकता प्रतीत होती है, इसलिये ऐसे प्रश्न के समाधानार्थ सुनिश्चित प्रमाणों के प्रदर्शन की आवश्यकता थी, किन्तु "मत-पत्रक" में ऐसे एक भी प्रमाण की चर्चा नहीं है।

पूर्णिमा को वृद्धि जो टिप्पण में स्पष्ट निर्दिष्ट है उसे न मान कर उसके वदले त्रयोदशी की वृद्धि को मान्यता देने का क्या आधार है? इस प्रश्न के उत्तर में "मतपत्रक" का वक्तव्य है कि जैनटिप्पण को पर्व-तिथियों की वृद्धि मान्य नहीं है, पर इस से प्रश्न का ठीक समाधान नहीं होता, क्योंकि प्रश्न का आशय यह है कि इस समय जैन-टिप्पण प्रचलित नहीं है, जो प्रचलित है उसमें पर्व-तिथि की वृद्धि का निर्देश मिलता है, ऐसी दशा में प्रचलित लौकिक टिप्पण को प्रमाण मानना चाहिये या नहीं! यदि प्रमाण माना जायगा तो उसे सर्वांश में ही प्रमाण मानना होगा, अन्यथा एक अंश में अप्रमाण होने पर उसी दृष्टान्त से शेष सभी अंशो में भी अप्रमाणता की सम्भा-वना खड़ी होगी, और यदि उसे प्रमाण न माना जायगा तो तिथि आदि के निर्णय का कोई दूसरा उपाय न होने से तिथ्यादि-मूलक धर्मानुष्ठान का लोप हो जायगा।

पर्वतिथि की वृद्धि और क्षय के विषय में लौकिक टिप्पण को अप्रमाण मानने पर यह भी प्रश्न उठ सकता है कि क्या पता कि जैन-टिप्पण आज यदि प्रचलित रहता तो पर्वतिथि का

ठांक उसो दिन निर्देश करता जिस दिन कि वर्तमान टिप्पण कर रहा है अथवा उसके पहले वा बाद वाले दिन करता, और ऐसे प्रश्न को अवसर देने का सुनिश्चित परिणाम होगा तिथ्यादि-मूलक आराधना का लोप। अतः लौकिक टिप्पण को अन्य-तिथियों की भाँति पर्व-तिथियों की भी वृद्धि और क्षय आदि में प्रमाण मानना ही होगा। फिर ऐसी स्थिति में पूर्णिमा की टिप्पणोक्त वृद्धि को अस्वीकार कर के त्रयोदशी की वृद्धि मानने का निमित्त क्या? इस प्रश्न का उत्तर "मतपत्रक" के उस वक्तव्य से कैसे हो सकता है?

श्रीसागरानन्द सूरि के सम्प्रदाय में—पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसंग में जब दूसरे दिन पूर्णिमा मानी जाती है तो चतु-र्दशी और पूर्णिमा का व्यवधान मिटाने के उद्देश्य से चतुर्दशी को वास्तविक स्थान से खींच कर पूर्णिमा के टिप्पणानुसार पूर्व दिन में रख दिया जाता है और त्रयोदशी की वृद्धि मान ली जाती है। तिथियों के इस निराधार तोड़ मरोड़ पर जो प्रश्न उठता है उसके तीन अंश हो सकते हैं। (१) पूर्णिमा और चतुर्दशी के व्यवधान को दूर करने की आवश्यकता क्या? (२) दो—चतुर्दशी मानकर द्वितीय चतुर्दशी के द्वारा चतुर्दशी और पूर्णिमा का अव्यधान सम्मत क्यों नहीं? (३) दो त्रयोदशी मानने का आधार क्या?

"मतपत्रक" में प्रश्न-कर्ता ने प्रश्न के पहले अंश की चर्चा न कर दूसरे दो अंशो की चर्चा की है। उत्तर में जो कुछ कहा गया है उससे उपर्युक्त दृष्टि से तो किसी अंश का ठांक समा-धान नहीं होता पर तीसरे अंश का तो किञ्चिन्मात्र भी उत्तर न हीं मिलता। इस लिये उठे हुये प्रश्न का उत्तर

देने में अपूर्ण और असमर्थ होने के कारण "मतपत्रक" आदर-णीय नहीं हो सकता।

"मतपत्रक" जिस बात को कहना चाहता है, उसमें कोई युक्ति वा प्रमाण नहीं रखता और यदि किसी प्रमाण का निर्देश करने की चेष्टा भी करता है तो उसे सचाई और सफाई के साथ निर्दिष्ट न कर एक प्रकार से वञ्चना करना चाहता है, अतः वह प्रमाण-रूप से ग्राह्य नहीं हो सकता।

टिप्पण में पूर्णिमा की वृद्धि का निर्देश मिलने पर दूसरे दिन पूर्णिमा, पहले दिन चतुर्दशी और उसके पूर्व के दो दिनों में त्रयोदशी मानने की बात तो "मतपत्रक" ने कह दी और "उत्सूत्र-प्ररूपणेन" इस शब्द से यह भी कह दिया कि पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसङ्ग में त्रयोदशी की वृद्धि के विरुद्ध सोचना उच्छृंखलता है, पर इन बातों के समर्थन में कोई युक्ति वा प्रमाण नहीं बताया। "यथावदागमानुसारेण" कह तो दिया, पर वह कौन सा आगम है, यह नहीं बताया। "वृद्धपरम्परया" कह तो दिया पर इसकी चिन्ता नहीं की कि श्रीविजयदेवसूरि के समय वा उनके पूर्व इस प्रकार की परम्परा का अस्तित्व सिद्ध करने के लिये कोई प्रमाण भी होना चाहिये।

परस्पर-विरुद्ध बातें कहने से भी "मत-पत्रक" की अप्रमाणता सिद्ध होती है—जैसे जैनटिप्पण को तिथियों की वृद्धि स्वीकार्य नहीं-इस आधार पर, पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसङ्ग में प्रतिपद् की वृद्धि मान्य होनी चाहिये—विजयानन्द सूरि के इस मत का खण्डन कर बाद में पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसङ्ग में त्रयोदशी की वृद्धि का समर्थन किया गया है। सोचने की बात है कि जब जैन-टिप्पण को तिथि-वृद्धि मान्य न होने के कारण ही प्रतिपद् की वृद्धि अमान्य है तो फिर

त्रयोदशी की वृद्धि भी मान्य कैसे हो सकती है ?

"अष्टम्यादितिथिवृद्धौ अग्रेतन्या आराधनं क्रियते" अष्टमी आदि तिथि की वृद्धि होने पर आगे वाली तिथि की आराधना कर्तव्य होती है-इससे उपक्रम करके "वृद्धौ सत्यां स्वल्पाप्यग्रेतना तिथिः प्रमाणम्" तिथि-वृद्धि होने पर अगले दिन की थोड़ी भी तिथि पहले दिन की अपेक्षा अधिक महत्त्व रखती है-इस ग्रन्थ से वृद्धिगत तिथि की आराधना के विचार का जो उपसंहार किया गया है उससे पर्वतिथि की वृद्धि का होना स्वीकार कर लिया गया प्रतीत होता है। पर बाद में पूर्णिमा की टिप्पणोक्त वृद्धि को न मानकर त्रयोदशी की वृद्धि मानने का आदेश किया हुआ मिलता है। उसके और आगे चल कर यह बात असन्दिग्ध रूप से कही गई मिलती है कि यदि पूर्णिमा के बदले त्रयोदशी की वृद्धि न रुचे किन्तु पूर्णिमा की ही वृद्धि उचित जान पड़े तो वही मानो, पर आराधना पहली पूर्णिमा की न कर दूसरी की ही करो।

ऊपर की बातों में परस्पर-विरोध स्पष्ट रूप से लक्षित होता है, क्यों कि पहले तिथिमात्र की वृद्धि न होने के आधार पर प्रतिपद् की वृद्धि का निषेध किया गया और बाद में उस आधार के रहते ही त्रयोदशी की वृद्धि मान ली गई। इसी प्रकार "सेनप्रश्न" के अनुसार पहले पर्वतिथि की वृद्धि को मान्यता बताकर बाद में उसे छोड़ उसके बदले पूर्वागत अपर्वतिथि की वृद्धि का समर्थन कर दिया गया और अन्त में पहली पूर्णिमा की अग्राह्यता और दूसरी की ग्राह्यता बताते हुए पर्वतिथि की वृद्धि के पक्ष में भी सम्मति दे दी गयी।

"मतपत्रक" में कदाग्रह के वशीभूत होकर कुमार्ग की सृष्टि मत करो, पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसङ्ग में चुपचाप त्रयो-

दशी की वृद्धि मान लो, अन्यथा उच्छृङ्खल प्ररूपण करते रहने पर संसार से कभी निस्तार न पावोगे–इस प्रकार प्रश्नकर्ता को शाप देने का जो निर्देश है उससे भी उसकी प्रमाणता पर आघात पहुँचता है। क्यों कि "मतपत्रक" में उपलब्ध होने वाले प्रश्नोत्तर या तो दो वादियों के बीच के हो सकते हैं या शिष्य और गुरु के बीच के हो सकते हैं। यदि वादियों के बीच हों तो उनमें किसी को भी दूसरे को इस प्रकार अभिशाप देने का अधिकार नहीं है, अन्यथा ऐसी विचार-चर्चा का पर्यवसान परस्पर-अधिक्षेप ही होगा। और यदि शिष्य तथा गुरु के बीच हो तो गुरु को विशद और विस्तृत भाषा में युक्ति, प्रमाण आदि के द्वारा शिष्य का प्रबोधन ही गुरु काप्रशस्त कर्तव्य है न कि वैसा विना किये ही कोप कर शिष्य को शाप देना, पर "पत्रक" की कुछ ऐसी ही स्थिति है क्यों कि इस में प्रतिपादनीय पक्ष के समर्थनार्थ युक्ति आदि की किञ्चित् भी चर्चा की हुई नहीं मिलती।

रचयिता का ठीक पता न होने के कारण भी "मतपत्रक की अप्रमाणता सिद्ध होती है क्यों कि शब्द मात्रको पौरुषेय मानने वाले जैन-सम्प्रदाय में शब्द का प्रामाण्य कर्ता की आप्तता पर ही निर्भर है, इसीलिये आगम भी सर्वज्ञ तीर्थंकर द्वारा प्रवर्तित होने के नाते ही प्रमाण माना जाता है। तो ऐसी स्थिति में जिसके रचयिता का ठीक पता न हो और जिसके प्रतिपाद्य विषय का किसी अन्य सुनिश्चित प्रमाण से संवाद न हो ऐसे इस "मतपत्रक" को धार्मिक जैनसङ्घ द्वारा आदर कैसे प्राप्त हो सकता है? श्रीविजयदेवसूरि से रचित होने के कारण "मतपत्रक" प्रमाण माने जाने का अधिकारी है–यह बात भी निराधार होने से अशोभनीय है। मुख-पृष्ठ पर रचयिता के रूप में

श्रीविजयदेवसूरि का नाम निर्देश रहने मात्र से वह उन से रचित नहीं सिद्ध हो सकता। क्यों कि क्या पता कि यह नाम-निर्देश विजयदेवसूरि-कृत है अथवा अन्य-कृत। नाम-निर्देश-मात्र से किसी ग्रन्थ को किसी की रचना मानने पर यह भी आपत्ति हो सकती है कि यदि कोई व्यक्ति एक नवीन पुस्तक लिखकर उस पर किसी प्राचीन प्रतिष्ठित ग्रन्थकार का नामोल्लेख कर मुद्रित करा दे तो उसे भी उस प्रसिद्ध प्राचीन ग्रन्थकार की रचना के रूप में स्वीकार करने का संकट अकाट्य हो जायगा।

अत्यन्त छोटे आकार का होना भी "मतपत्रक" की प्रमाणता में कण्टक है। यद्यपि किसी पुस्तक का प्रामाण्य उसके आकार के सङ्कोच और विस्तार पर निर्भर नहीं करता तो भी बड़ी पुस्तक में कहीं कहीं प्रतीत होने वाली असंगतियों का पूर्वापर के समन्वय से परिहार कर उस की प्रमाणता को बुद्धि-गम्य करने का पूरा पूरा अवसर रहता है पर छोटे काय की पुस्तक में ऐसी सुविधा न होने से उसमें प्राप्त होने वाली असंगतियाँ निश्चित रूप से उसकी प्रमाणता पर पानी फेर देती हैं।

अतः उक्त बातों के आधार पर हम यह निःसङ्कोच कह सकते हैं कि "मतपत्रक" पूर्णतया अप्रमाण है और चौदहवें तथा तेईसवें पृष्ठ में उसकी प्रमाणता का समर्थन करने और मध्य-स्थ-कथित अप्रमाणता का निराकरण करने का जो प्रयास पताकाकार ने किया है उससे प्रेरक की आज्ञा का पालन मात्र हुआ है न कि "मतपत्रक" का किञ्चिन्मात्र भी बल-सम्पादन।

मध्यस्थ ने "मतपत्रक" को निर्णय का आधार न मानने का जो निश्चय किया है उसका एक दूसरा भी अनिवार्य कारण है और वह यह कि किसी विषय के ऊपर दो व्यक्तियों या दलों में विवाद खड़ा हो जाने पर किसी एक पक्ष पर निर्णय देने के

लिये मध्यस्थ को उन्हीं वस्तुवों का सहारा लेना उचित होता है जिन्हें विवाद करने वाले दोनों हो व्यक्ति वा दल प्रमाण-रूप से स्वीकार करते हों अथवा अपनी निष्पक्ष परीक्षा द्वारा मध्यस्थ जिनकी प्रमाणता पर विश्वास प्राप्त कर ले। प्रस्तुत "मतपत्रक" तो सागरानन्द सूरिकी दृष्टि में प्रमाण होने पर भी रामचन्द्र-सूरि के विचार से अप्रमाण है तथा मध्यस्थ की परीक्षा में भी अनुत्तीर्ण है, अतः मध्यस्थ द्वारा उसका प्रमाण रूप से ग्रहण न किया जाना ही न्याय्य है।

पताका के चौदहवें और पन्द्रहवें पृष्ठ में श्रीधर्मसागर की "तत्त्वतरंगिणी" का अंशोद्धरण करते हुये कहा गया है कि जिस दिन पञ्चाङ्ग में चतुर्दशी के क्षय का निर्देश हो उस दिन चतुर्दशी का ही अस्तित्व मानना और उसी का व्यवहार करना चाहिये न कि त्रयोदशी का।[1]

इस सम्बन्ध में हम पताकाकार से पूछना चाहते हैं कि उक्त अर्थ का लाभ "तत्त्वतरंगिणी" के किस वाक्य से होता है? यदि कहा जाय कि "तत्र त्रयोदशीति व्यपदेशस्याप्यसम्भवात्" इस भाग से उक्त अर्थ अवगत होता है तो यह ठीक नहीं, क्यों कि उसका स्पष्ट तात्पर्य यह है कि आराधना आदि धर्मकार्यों-में त्रयोदशी का व्यवहार नहीं करना चाहिये क्यों कि चतुर्दशी-निमित्तक आराधना आदि में त्रयोदशी का व्यवहार अनुपयुक्त और असंगत है। यह बात "तत्त्वतरंगिणी" के इसी प्रसंग में आये हुये 'प्रायश्चित्तादिविधौ चतुर्दश्येव" इस ग्रन्थ से तथा "संव-च्छर चउमासे" इत्यादि गाथा के "अवर विद्ध अवरावि" इस भाग से समर्थित होती है। इन दो वाक्यों के प्रकाश में "तत्र

---

१ देखिये मू० पु० पृ० सं० ३२

त्रयोदशीति व्यदेशस्याप्यसम्भवात्" इस वाक्य के अर्थ का अनुसन्धान करने पर अत्यन्त स्पष्ट हो जाता है कि चतुर्दशी के क्षय के दिन टिप्पण के अनुसार सूर्योदय-काल में विद्यमान त्रयोदशी का अत्यन्त लोप करने में तत्त्वतरंगिणीकार की सम्मति नहीं है।

पताका के पन्द्रहवें पृष्ठ में चतुर्दशीक्षय के दिन चतुर्दशी का ही व्यवहार योग्य है त्रयोदशी का नहीं—इस बात का समर्थन "भूमाधिकरण" न्याय[1] से करने की चेष्टा की गई है। पर यह ठीक नहीं है, क्यों कि उक्त न्याय का अवसर तब हो सकता है जब चतुर्दशी-क्षय के दिन त्रयोदशी के कुछ अंश और चतुर्दशी के अधिक अंश माने जायँ, पर पताकाकार की दृष्टि में उस दिन सूर्योदयकाल से ही चतुर्दशी हो जाने से त्रयोदशी का तो कुछ भी अंश नहीं रहता, फिर उनके मत से उक्त न्याय की प्रवृत्ति कैसे हो सकती है ? यदि कहा जाय कि चतुर्दशी-क्षय के दिन त्रयोदशी और चतुर्दशी दोनों के अंशों का अस्तित्व टिप्पणानुसार मानने के पक्ष में उक्त न्याय की प्रवृत्ति बताई गई है तो यह भी उचित नहीं है क्यों कि उस दशा में जब पहले दिन सूर्योदय के कुछ ही समय बाद चतुर्दशी आरम्भ होकर दूसरे दिन सूर्योदय के थोड़े समय बाद तक रहेगी तब "भूमाधिकरण" न्याय से पहले ही दिन चतुर्दशी का व्यवहार होगा न कि दूसरे दिन, फलतः चतुर्दशी अपने उदयस्पर्शी दिन में ही अव्यवहार्य हो जायगी।

पताका के सोलहवें पृष्ठ में कहा गया है कि टिप्पण लौकिक होने से "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस शास्त्रीय वचन

---

१ देखिये मू० पु० पृ० सं०—२२

को अपेक्षा दुर्बल है अतः पर्व तिथि के क्षय-दिनों में सूर्योदय-काल में टिप्पण द्वारा प्राप्त भी अपर्व-तिथि का अस्तित्व "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्रीय वचन से वाधित हो जाता है। इस पर हमारा कथन यह है कि उक्त वात दो ही स्थितियों में ठीक हो सकती है। एक तो तव जब प्रमाणान्तर से यह सिद्ध हो कि उक्त शास्त्रोय वचन चतुर्दशी आदि पर्व-तिथियों के क्षय के दिन त्रयोदशी आदि अपर्व-तिथियों के सर्वथा अभाव का प्रतिपादन करता है अथवा टिप्पण से विरुद्ध अर्थ का प्रतिपादन करना अनिवार्य हो। प्रकृत में दोनों स्थितियों में से कोई भी नहीं है, क्यों कि अब तक एक भी ऐसा प्रमाण नहीं प्राप्त हो सका है जिसके अनुरोध से उक्त शास्त्रीय वचन को टिप्पण से विरुद्ध अर्थ का वोधक मानना पड़े और न ऐसी कोई समस्या ही है जिसके कारण उक्त वचन को टिप्पण का विरोध करना पड़े, रही वात चतुर्दशी आदि के क्षय के दिन उसकी आराधना की, सो तो औदयिकी त्रयोदशी आदि के आपेक्षिक तादात्म्य-द्वारा औदयिकीत्व का लाभ मानने से भी हो सकती है।

यह भी ध्यान देने की वात है कि यदि टिप्पण को "क्षये-पूर्वा" इत्यादि वचन से वाध्य मान कर उसको पर्वतिथि की वृद्धि और क्षय के विषय में अप्रमाण घोषित करने का साहस किया जायगा तो यह आवश्यक होगा कि उसके मूलभूत गणित को ही अशुद्ध घोषित किया जाय, और तव इसका परिणाम यह होगा कि टिप्पण की अप्रमाणता कतिपय पर्व-तिथियों तक ही सीमित न रह कर अन्य सारी तिथियों को भी अपने लपेट में ले लेगी क्यों कि गणिताशुद्धि की सम्भावना अन्य तिथियों के बारे में भी वनी रहेगी। फलतः अन्य तिथियों के भी प्रवेशादि के विषय में निश्चित रूप से प्रमाण न हो सकने के कारण टिप्पण व्यर्थ हो

जायगा, और तब "आनर्थक्यप्रतिहतानां विपरीतं बलाबलम्"—जिसकी अपेक्षा दुर्बल माने जाने से जो निरर्थक पड़ने लगता है वह उसकी अपेक्षा प्रबल हो जाता है—इस मीमांसान्याय के अनुसार टिप्पण ही उक्त शास्त्रीय वचन की अपेक्षा प्रबल होकर अपने विरुद्ध अर्थ का बोधन करने का अवसर उसे न देगा।

पताका के सत्रहवें पृष्ठ में कहा गया है कि टिप्पण अपने विषय में प्रमाण होने पर भी पारिभाषिक औदयिकीत्व आदि के बारे में शास्त्र वा शास्त्रानुसारी वचन का लंघन नहीं कर सकता, उस विषय में तो शास्त्र के सामने उसे नतमस्तक होना ही पड़ेगा। अतः चतुर्दशी आदि के क्षय के दिन "क्षये पूर्वा" इस वचन के अनुसार चतुर्दशी आदि का पारिभाषिक औदयिकीत्व मानना ही न्यायसंगत है।

हम पताकाकार से यहाँ पूछना चाहते हैं कि टिप्पण का विषय आप क्या समझते हैं? यदि कहें कि हमने तो सोलहवें पृष्ठ में ही कह दिया है कि तिथियों के उदय, स्थिति और अस्त के काल आदि ही टिप्पण के विषय हैं, तो कृपा कर बताइये कि पर्वतिथियों के उदय, स्थिति और अस्त के टिप्पणोक्त काल को मानने में आपको पीड़ा क्यों होती है? यदि कहें कि हम पर्वतिथियों के भी टिप्पणोक्त उदयादि-काल को मानते ही हैं, केवल पारिभाषिक औदयिकीत्व के सम्बन्ध में उसकी सम्मति न लेकर "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र की सम्मति लेना उचित समझते हैं, तो यह कथन भी ठीक नहीं है, कारण कि पारिभाषिक औदयिकीत्व के बारे में टिप्पण मौन है अतः उस सम्बन्ध में उसकी सम्मति लेने न लेने का प्रश्न ही नहीं उठता? और दूसरी बात यह है कि पारिभाषिक औदयिकीत्व तो चतुर्दशी आदि पर्वतिथियों की वृद्धि

और क्षय के साथ भी सम्भव है फिर उसे अस्वीकार कर त्रयोदशी आदि अपर्वतिथियों की वृद्धि और क्षय की कल्पना करने का कष्ट उठाना व्यर्थ है।

अठारहवें पृष्ठ में पताकाकार ने कहा है कि पर्वतिथि के क्षय के दिन सूर्योदय-काल में उसका पहले अभाव मानना और बाद में "क्षये पूर्वा" इस वचन से औदयिकी अपर्वतिथि में अनौदयिकी पर्वतिथि का विधान कर फिर सूर्योदयकाल में भी उसका अस्तित्व मानना—इस मध्यस्थ की प्रक्रिया में गौरव है, उसकी अपेक्षा आचार्य सागरानन्दसूरि के मत में लाघव है क्यों कि उनके मत में पर्वतिथि के क्षय के दिन भी पर्वतिथि का सूर्योदयकाल में अस्तित्व वस्तुतः है ही केवल टिप्पण के अन्यथाकथन के नाते उसका व्यवहार अप्राप्त है अतः "क्षये पूर्वा" यह वचन व्यवहार मात्र का विधायक है।

यहाँ हमारा कथन यह है कि—पताकाकार ने मध्यस्थ का मन्तव्य समझने की चेष्टा न कर के ही ऐसी असङ्गत समीक्षा की है क्यों कि चतुर्दशी आदि पर्वतिथियों के क्षय के दिन उन तिथियों का त्रयोदशी आदि से व्यावृत्त अपने असाधारण रूप से सूर्योदयकाल में अभाव ही मध्यस्थ को सर्वदा सम्मत है। और आराधना के लिये उनमें औदयिकीत्व-सम्पादन की नितान्त आवश्यकता होने से औदयिकी त्रयोदशी आदि के आपेक्षिक तादात्म्य के द्वारा उनका उदयकाल में अस्तित्व भी सम्मत है, किन्तु यह अंश टिप्पण से प्रतिपादित नहीं होता अतः इसके प्रतिपादन में ही "क्षये पूर्वा" इस वचन की उपयोगिता है। पहले अभाव मान कर बाद में किसी का भाव मानने की कोई बात ही नहीं है। अब मध्यस्थ के इस अभिप्राय को ध्यान में रख कर ज़रा सोचिये कि पताकाकार की उक्त समीक्षा कहाँ

तक ठीक है? और मध्यस्थ के आशय के समीप जाने में पताकाकार की बुद्धि को संकोच क्यों होता है?

भाद्रपद की शुक्ल पञ्चमी की वृद्धि और क्षय के प्रसंग में तृतीया की वृद्धि और क्षय करने की बात जो श्रीसागरानन्द सूरि करते हैं, वह भी उचित नहीं है, क्यों कि भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी सांवत्सरिक प्रतिक्रमण की तिथि होने से अत्यन्त पूज्य है अतः टिप्पणोक्त मुख्य काल में ही उसकी आराधना माननी चाहिये, पञ्चमी तो पर्वानन्तर-पर्व-तिथि ही नहीं है फिर उसकी वृद्धि और क्षय के प्रसंग में चतुर्थी की आराधना को उपप्लुत करना ठीक नहीं--इस मध्यस्थोक्ति का पताका के इक्कीसवें पृष्ठ में खण्डन करने की चेष्टा करते हुये कहा गया है कि कालकाचार्य ने भाद्रपद शुक्ल पञ्चमी के प्रधान-पर्वतिथित्व-मात्र का परिवर्तन किया है सामान्य-पर्व-तिथित्व तो उसका अक्षुण्ण ही है। अतः भा० शु० पञ्चमी पर्वानन्तर-पर्व-तिथि नहीं है—यह मध्यस्थ-कथन अज्ञान-मूलक है, इसलिये उस की वृद्धि और क्षय के प्रसंग में उसकी आराधना के अनुरोध से भा० शु० चतुर्थी का भी यथावसर उत्कर्षण और अनुकर्षण आवश्यक है।

इस पर हमारा कथन यह है कि भा० शु० पञ्चमी को पर्वानन्तर-पर्वतिथित्व नहीं है—इस मध्यस्थोक्ति का आशय पताकाकार ने नहीं समझा, यदि मध्यस्थ के पूर्वापर ग्रन्थ को देखने का थोड़ा भी कष्ट किया गया होता तो मध्यस्थ की उक्त उक्ति का आशय समझ में आ जाने से असंगत दोषारोपण करने के अपयश से बचाव अवश्य हो जाता। मध्यस्थ के उक्त कथन का स्पष्ट आशय यह है कि भा० शु० पञ्चमी जिस पर्व तिथि के अनन्तर पड़ती है उसके समकक्ष पर्व-तिथि वह

नहीं है, अर्थात् भा० शु० चतुर्थी सांवत्सरिक प्रतिक्रमण की तिथि होने से समस्त पर्व तिथियों से बड़ी है अतः उसका औदयिकीत्व जिस दिन पञ्चाङ्ग में निर्दिष्ट हो उसकी आराधना उसी दिन होनी चाहिये न कि भा० शु० पञ्चमी जैसी शुभतिथि या साधारण-पर्व-तिथि मात्र के अनुरोध से उसकी मर्यादा में किसी प्रकार की शिथिलता करनी चाहिये। इस पर यह प्रश्न उठ सकता है कि क्या तब भा० शु० पञ्चमी का क्षय आने पर उसकी आराधना का त्याग ही कर देना होगा, इसका सीधा उत्तर यह है कि भा० शु० पञ्चमी के क्षय के दिन भा० शु० चतुर्थी के कारण होने वाली सांवत्सरिक आराधना के साथ ही उसकी भी आराधना सम्पन्न हो जाती है। और यदि सह-आराधना सम्भव न हो तो भा० शु० चतुर्थी की महामहिमा को देखते हुये यही कहना पड़ेगा कि उसके प्रखर प्रकाश में पञ्चमी की हतकान्तिता ही उचित है, पर तथ्य तो यह है कि सह-आराधना में असम्भावना का कोई अवसर ही नहीं है।

सह-आराधना में सन्तोषानुभव न करने वालों के लिये एक और सुझाव मध्यस्थ ने रखा है, वह भी शास्त्रवर्ज्य न होने से मान्य है। वह यह है कि पाक्षिक-चातुर्मासिक और सांवत्सरिक प्रतिक्रमण की तिथियों की आराधनायें विना किसी अपवाद के तिथि-नियत हैं और अन्य तिथियों की आराधनायें सापवाद तिथि-नियत हैं। अतः भा० शु० पञ्चमी का क्षय आने पर उसकी आराधना षष्ठी में भी कर ली जा सकती है।

वीसवें पृष्ठ में "हीरप्रश्न" का उद्धरण[1] देकर उसके द्वारा पूर्णिमा और अमावास्या की वृद्धि होने पर वस्तुतः त्रयोदशी

---

१ देखिये मू० पु० पृ० सं० ४१

की ही वृद्धि माननी चाहिये, यह सिद्ध करने का प्रयास पताकाकार ने किया है।

विद्वानों से हमारा निवेदन है कि वह विचार करें कि इस उद्धृत ग्रन्थांश से उक्त अर्थ का लाभ कैसे होता है ? यदि पताकाकार का तात्पर्य यह हो कि उक्त उद्धरण में पूर्णिमा का क्षय आने पर त्रयोदशी और चतुर्दशी में आराधना करने की बात कही गयी है, इससे प्रतीत होता है कि पूर्णिमा के क्षय के दिन पूर्णिमा को औदयिकी मानने पर चतुर्दशी अनौदयिकी हो जायगी अतः उसे त्रयोदशी के दिन औदयिकी मानना होगा, फलतः त्रयोदशी का क्षय प्राप्त होगा। तो जैसे पूर्णिमा के क्षय-प्रसंग में त्रयोदशी का क्षय मानना पड़ता है वैसे ही उसकी वृद्धि के प्रसंग में त्रयोदशी की ही वृद्धि भी मानना उचित होगा। पर यह तात्पर्य-वर्णन निराधार है, क्योंकि त्रयोदशी और चतुर्दशी में आराधना की व्यवस्था करने का अभिप्रायान्तर भी हो सकता है, जैसे पूर्णिमा में समाप्त होने के नाते पूर्णिमातप कहा जाने वाला षष्ठतप पूर्णिमा की अक्षयदशा में तो चतुर्दशी और पूर्णिमा में किया जाता है पर पूर्णिमा के क्षयप्रसंग में चतुर्दशी और पूर्णिमा दोनों का एक ही दिन समावेश हो जाने पर दो दिनों में सम्पन्न होने वाले षष्ठतप का अनुष्ठान कैसे करना चाहिये ? इस प्रश्न के उत्तर में "हीरप्रश्न" के उस ग्रन्थांश से त्रयोदशी और चतुर्दशी में उस षष्ठतप के अनुष्ठान की व्यवस्था की गई है, ऐसा भी कहा जा सकता है, फिर केवल उस ग्रन्थ के बल से पताकाकार के ईप्सित अर्थ का साधन कैसे किया जा सकता है ?

दूसरी बात यह भी सोचने की है कि पूर्णिमा का क्षय आने पर उक्त युक्ति से त्रयोदशी के क्षयप्रतिपादन में उस ग्रन्थांश का तात्पर्य कदाचित् सम्भव भी मान लिया जाय तो भी उससे

पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसंग में त्रयोदशी की वृद्धि का साधन कैसे किया जा सकता है ? क्योंकि पूर्णिमा की वृद्धि होने पर "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन के आधार पर दूसरे ही दिन पूर्णिमा की आराधना की व्यवस्था हो जाने पर चतुर्दशी और पूर्णिमा का व्यवधान हटाने के निमित्त पूर्णिमा के पहले दिन चतुर्दशी की कल्पना आवश्यक होने के नाते पूर्णिमा की वृद्धि न होने पर भी चतुर्दशी को दो दिन औदयिकी मान कर और "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन से दूसरे ही दिन उसकी आराधना की व्यवस्था कर देने से भी कोई दोष नहीं होगा, तो फिर त्रयोदशी की वृद्धि मानने की क्या आवश्यकता ?

इसी बीसवें पृष्ठ में स्थानाङ्गसूत्रोक्त जीत-व्यवहार का स्वरूप बताकर जीतव्यहार से भी श्रीसागरानन्द सूरि का अर्थ सिद्ध होता है—ऐसा पताकाकार ने कहा है, यहाँ हम यह पूछना चाहते हैं कि "जीतव्यवहारेणाप्ययमर्थः सिद्ध्यति" इस वचन में आये "अपि" शब्द से क्या विवक्षित है ? यदि आगम आदि, तो उसका प्रदर्शन क्यों नहीं किया गया ? यदि कहें कि वह आगम "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्रीय वचन ही है और उसका प्रदर्शन अनेकों बार किया जा चुका है, तो यह कहना भी युक्त नहीं है, क्यों कि उस वाक्य का क्या अर्थ होना चाहिये—यह अब तक निश्चित नहीं हो सका है, अतः आप के विवक्षित अर्थ में ही इस वाक्य का तात्पर्य है—यह बिना किसी अन्य प्रमाण की सहायता के निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता।

इसके अतिरिक्त यदि जीत से भिन्न दूसरे आगम, श्रुत, आज्ञा और धारणा में से किसी अन्य प्रमाण को भी प्रकृत अर्थ की साधकता होती तो उसका प्रदर्शन न कर सब

से कनिष्ठ इस जीत नामक प्रमाण का ही प्रदर्शन क्यों किया जाता ? इस लिये इस प्रमाण का अवलम्बन करना ही बताता है कि इससे भिन्न कोई प्रमाण इस अर्थ को सिद्ध करने वाला नहीं है, तो फिर "अपि" शब्द से प्रमाणान्तर के भी अस्तित्व की सूचना करना क्या एक प्रकार की वञ्चना नहीं है ?

इसी पृष्ठ में विजयदेवसूरि की सामाचारी के जीतव्यवहारसिद्धत्व में प्रमाण बताने की भी चेष्टा की गई है, इस विषय में भी यह प्रश्न खड़ा होता है कि किस सामाचारी को विजयदेव सूरि की सामाचारी के रूप में ग्रहण कर उसकी जीतव्यवहारसिद्धता को प्रमाणित करने में पताकाकार सोद्योग हैं ! तिथ्यादि के निर्णयार्थ प्रमाणरूप से जैनसंघ द्वारा स्वीकृत टिप्पण के विरुद्ध पर्वतिथि के क्षय और वृद्धि के बदले पूर्व की अपर्वतिथि का क्षय और वृद्धि मानने तथा पर्वोत्तर—पर्वतिथि के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में पूर्व की पर्वतिथि के टिप्पणोक्त समय से अतिरिक्त समय में उसकी आराधना करने को अथवा इससे अतिरिक्त किसी अन्य आचार को ? यदि अन्य आचार को, तो उसमें जीतव्यवहार-सिद्धता प्रमाणित करने का कोई प्रकृत में उपयोग नहीं है। और यदि पहले आचार को लें, तो यह भी ठीक नहीं क्योंकि उसमें विजयदेव सूरि की सम्मति सिद्ध नहीं है। और उसकी सिद्धि न होने तक सामान्यतः विजयदेवसूरि की सामाचारी में जीतव्यवहारसिद्धता प्रमाणित हो जाने पर भी प्रकृत में कोई उपकार नहीं है। इस प्रसंग में यह भी एक ध्यान देने की बात है कि कहीं तो विजयदेवसूरि की सामाचारी को जीत—व्यवहारसिद्धता और कहीं पर उसकी जीतव्यवहारता को सिद्ध करने में पताकाकार व्यस्त जान पड़ते हैं। इस लिये उन्हें स्पष्ट बता

देना चाहिये कि उनका आशय क्या है? क्या श्रीसागरानन्द-सूरि-सम्मत अर्वाचीन परिग्रह से विजयदेवसूरि की सामाचारी को सप्रमाण सिद्ध करने की कामना है? अथवा विजयदेवसूरि की सामाचारी के सहारे अर्वाचीन परिग्रह को प्रमाणमूलक बनाने की लालसा है? या विजयदेवसूरि की सामाचारी में जीतव्यवहारत्व का स्थापन कर उसी के बल से पर्वतिथि के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में श्रीसागरानन्दसूरि-सम्मत आचार में प्रामाणिकता प्रतिष्ठित करने की अभिलाषा है? कुछ भी हो, पर इतना तो सुनिश्चित है कि इन उद्योगों से पर्वतिथियों के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में श्रीसागरानन्दसूरि-द्वारा समर्थनीय व्यवस्था की सप्रमाणता नहीं सिद्ध हो सकती, क्यों कि विजय-देवसूरि की सामाचारी में उक्त व्यवस्था का अन्तर्निवेश सिद्ध नहीं है।

यदि यह कहा जाय कि पर्व-तिथि के क्षय एवं वृद्धि के प्रसंग में जिस व्यवस्था का समर्थन श्रीसागरानन्द-सूरि करना चाहते हैं वह श्रीविजयदेवसूरि के समय से अथवा उसके भी पहले से अविच्छिन्न भाव से समादृत होती आ रही है, प्रस्तुत विवाद उठने के पूर्व कभी किसी ने उसके विरुद्ध कोई भी आवाज़ नहीं उठाई और उसमें कोई शास्त्रीय विरोध भी दृष्टिगत नहीं होता अतः उसे जीत व्यवहार का पद स्वयं प्राप्त है फलतः पहले के समान आज भी और आगे भी उसी का मान होना चाहिये। तो यह कथन न्याय और युक्ति से शून्य होने के कारण अमान्य है, क्यों कि श्रीविजयदेव सूरि के समय में या उसके पूर्व में उक्त व्यवस्था के प्रचलित रहने में कोई प्रमाण नहीं है, बल्कि क्षीण और वृद्ध पर्वतिथि की आराधना के उपपादनार्थ "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस आचार्य

उमास्वाति के प्रघोष के उस समय भी प्रचलित रहने से यह अनुमान होता है कि तिथि के निर्णय के लिये लौकिक पञ्चाङ्ग उस समय भी मान्य था और उस समय के आचार्यों ने पञ्चाङ्ग की मर्यादा की रक्षा को ध्यान में रखते हुये ही "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन की व्याख्या की होगी, इस प्रकार तदानीन्तन आचार श्रीसागरानन्दसूरि के द्वारा समर्थनीय आचार से भिन्न ही सिद्ध होता है, तो फिर जब इस आचार का उस समय होना अयुक्त तथा अप्रामाणिक है तो उस समय के या तत्परवर्ती काल के आचार्यों ने इसका विरोध क्यों नहीं किया, यह प्रश्न ही नहीं उठता,

इस लिये निष्पक्ष और सुविस्तृत विचार करने पर तो यही बात सिद्ध होती है कि पर्व-तिथि के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में श्रीसागरानन्द सूरि ने जिस प्रक्रिया पर हठ पकड़ा है उसका उद्भव श्रीविजयदेव सूरि के बहुत बाद किसी ऐसे समय में हुआ प्रतीत होता है जब शास्त्रीय ज्ञान और सदाचार आदि का पर्याप्त ह्रास हो चुका रहा होगा, इस लिये उस प्रक्रिया के विरुद्ध मिलने वाले शास्त्रीय पाठों, शास्त्रानुसारी विचारों और उपपत्तियों के आधार पर उस अशास्त्रीय, अज्ञान–प्रवर्तित आचार–क्रम का खण्डन कर प्राचीन, शास्त्रसम्मत आचार की प्रतिष्ठा करने के निमित्त श्रीरामचन्द्र सूरि ने जो प्रयत्न आरम्भ किया है वह बहुत ही स्तुत्य और पवित्र है।

"पताका" के बाईसवें पृष्ठ में यह सिद्ध करने की चेष्टा की गई है कि पर्व-तिथियों के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में पूर्व की अपूर्व तिथियों का क्षय और वृद्धि मानने की परम्परा जीतव्यवहारात्मक है क्यों कि जीत-व्यवहार के पद पर प्रतिष्ठित करने वाली चारो बातें इस परम्परा में विद्यमान हैं। पर हमारे देखने में यह बात उचित नहीं जंचती, क्यों कि इस परम्परा

के श्रीविजयदेवसूरि से प्रवर्तित होने की बात निर्दिष्ट कारणों से नहीं सिद्ध होती और आचार्यान्तर-द्वारा उसका प्रवर्तन स्वयं श्रीसागरानन्द सूरि भी नहीं मानते। इस लिये जीत-व्यवहारता के साधक चार अंशों में से पहला अर्थात् युग के प्रधान वा तत्समशील आचार्य के द्वारा प्रवर्तित होना-इस परम्परा में असिद्ध है।

दूसरा अंश है किसी विशिष्ट प्रयोजन के उद्देश्य से प्रवर्तन। सो वह भी इस परम्परा में नहीं है, क्यों कि वह प्रयोजन क्षीण और वृद्ध पर्वतिथियों की आराधना का व्यवस्थापन ही कहा जा सकता है जो पर्वतिथियों के क्षय और वृद्धि को टिप्पणानुसार सत्य मानते हुये भी किस प्रकार उपपन्न हो जाता है यह बात हमारी सिद्धान्त-भूत व्याख्या में ज्ञात होगी।

तीसरा अंश है प्रवर्तित आचार का शास्त्रों से अविरोध। यह भी इस परम्परा में नहीं है। क्यों कि सेनप्रश्न, कल्पसूत्र-सुबोधिका, कल्पसूत्रदीपिका, हीरप्रश्न, और तत्त्वतरंगिणी आदि अनेक जैन-सम्प्रदाय के प्रामाणिक शास्त्र-ग्रन्थ इस परम्परा के विरुद्ध हैं।[1]

चौथा अंश है-संविग्न गीतार्थ आचार्यों द्वारा निषेध न किया जाना और अधिकसंख्यक अधिकारी जनों द्वारा स्वीकार कर लिया जाना। यह अंश भी इस परम्परा में प्रमाणित नहीं हो सकता। क्यों कि इस में क्या प्रमाण कि संविग्न गीतार्थ आचार्यों ने इसका निषेध नहीं किया है? यदि कहें कि ऐसे निषेध का न मिलना ही प्रमाण है, तो यह भी युक्त नहीं है, क्यों कि निषेध का न मिलना निषेध को उल्लिखित कर उसे

१ देखिये मू० पु० पृ० सं० ४६

प्रचारित और सुरक्षित रखने की व्यवस्था न होने पर निर्भर है। और ऐसी व्यवस्था न हो सकने का स्पष्ट कारण यह है कि यह परम्परा उस समय में प्रचलित हुई जब विद्या और आचरण के रक्षण और वर्धन में शिथिल—शील यतियों को प्रधानता थी, जब उनके प्रचार और प्रतिष्ठा का मध्याह्न था, और जब उनके उद्धत गर्जन के समक्ष संविग्न गीतार्थ आचार्यों-की शान्त शुद्ध वाणी परास्तप्राय हो रही थी। भला कौन उस समय उस निषेध को प्रचारित और परिरक्षित कर सकने का साहस कर सकता था। इस लिये तात्कालिक या तत्समीप-कालिक निषेध के न मिलने मात्र से निषेधाभाव की कल्पना अयुक्त है। इसके अतिरिक्त यह भी थोड़ा सोचने और समझने की बात है कि यदि किसी नवप्रवृत्त अशास्त्रीय आचार का तत्काल या कुछ अधिक काल तक भी किसी कारण से प्रबल विरोध न हो सका तो क्या इतने मात्र से कुछ समय पीछे उस शास्त्रविरुद्ध आचरण के विरोध में बोलने का कोई मूल्य नहीं रह जाता? इस बात को तो कोई भी समझदार मनुष्य स्वीकार नहीं कर सकता। अतः श्रीरामचन्द्र सूरि ने जैनसंघ में घुसे हुए इस दोष को दूर करने का पुण्य कार्य जिन प्रमाणों के आधार पर उठाया है और उनकी सत्यता तथा निर्दोषता को जिस प्रकार अनेक जैन-मुनियों, जैन श्रावक और श्राविकाओं तथा अन्य तटस्थ विद्वानों के हृदय में स्थान मिलता जा रहा है, उसको देखते हुए यह सोद्घोष कहा जा सकता है कि जैन जनता इस कियत्कालिक परम्परा को जीताचार बनाने के डिण्डिम को अब और न बजने देगी।

निर्णय पत्र के तेरहवें पृष्ठ में मध्यस्थ ने कहा है कि आचार्य उमास्वाति के "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन की अपनी व्याख्या के

पक्ष में श्रीसागरानन्दसूरि ने जिन शास्त्रों को घसीटने की चेष्टा की है वे शास्त्र नहीं हैं किन्तु शास्त्राभास हैं।

इस अंश को लेकर पताकाकार ने मध्यस्थ को समग्र जैन-शास्त्रों को सर्वथा अप्रमाण और असत् शास्त्र घोषित करने वाला बताकर मध्यस्थ के प्रति जैन जनता में क्षोभाग्नि भड़काने की जो अयोग्य पद्धति ग्रहण की है उससे उनके स्वभावकी अद्भुत समीचीनता का आभास मिलता है।

मध्यस्थ के उक्त कथन का सत्य तात्पर्य तो यह प्रतीत होता है कि "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन की निजी व्याख्या के समर्थनार्थ श्रीसागरानन्दसूरि ने शास्त्र के नाम पर जो "मतपत्रक" उपस्थित किया है वह और उसके सदृश जो दूसरे भी हों, वह सब शास्त्र नहीं किन्तु शास्त्राभास हैं। इतना ही नहीं, "सेनप्रश्न" आदि ग्रन्थों के जिन शास्त्रीय वचनों को उन्होंने अपने पक्ष के समर्थन में उपस्थित किया है वह भी—"पर्वतिथियों का क्षय और वृद्धि मिथ्या है किन्तु वैसे प्रसंग में उनके पूर्व की अपर्वतिथियों का क्षय और वृद्धि ही सत्य है" इस सागरानन्दसूरि के विवक्षित अर्थ में शास्त्राभास ही हैं।

इस पर प्रश्न उठ सकता है कि "सेनप्रश्न" आदि ग्रन्थों को शास्त्राभास कह कर मध्यस्थ ने जैन शास्त्रों की अवमानना तो अवश्य ही की, फिर उनको इस दोष से कैसे बचाया जा सकता है? इसका उत्तर हमारी ओर से यह है कि मध्यस्थ यदि दोषी हों तो उनका बचाव करना हमारी दृष्टि में गर्ह्य है, पर इस सम्बन्ध में मध्यस्थ दोषी ही नहीं हैं। क्यों कि शास्त्रीय मीमांसा से जिस शास्त्रका तात्पर्य जिस अर्थ में प्रतिष्ठित न हो सके उस अर्थ में वह शास्त्र की संज्ञा पाने का अधिकारी नहीं होता-यही बात सर्वसम्मत है। यही कारण है जिससे

वैदिक सम्प्रदाय में अनादि सर्वज्ञ परमेश्वर से रचित या अपौरुषेय तथा नित्य निर्दोष माने जाने वाले वेद भी दुष्ट अर्थ के समर्थन में लगाये जाने पर उस अर्थ में अप्रमाण कहे जाते हैं। विचार करने पर यही बात उचित भी जान पड़ती है, क्यों कि पूर्वापर सन्दर्भ से अविरुद्ध और सत्तर्क से परिशुद्ध अर्थ में हीं शास्त्रों के शास्त्रत्व की प्रतिष्ठा है। अन्यथा जो सम्प्रदाय जिन शास्त्रों को आधार मान कर उनके चिरन्तन-परम्परा-स्वीकृत जिन अर्थों के अनुसार आत्म-कल्याण की साधना में संलग्न हैं, पूर्वापर–समन्वय और सत्तर्क की उपेक्षा कर उन शास्त्रों के उन अर्थों से विरुद्ध अर्थ की भी कल्पना कर और उन प्रतिकूल अर्थों पर भी शास्त्रीयता की मुद्रा लगा कर उन सम्प्रदायों में विक्षोभ पैदा करने वाला विरुद्ध वासना से वासित आधुनिक जनवर्ग भी अपने नवकल्पित अर्थ के अनुसार अपने दृष्टिकोण से आत्मकल्याण का भाजन बन सकेगा। और यदि यह स्वीकार करने में कोई बाधा न समझी जाय तब तो कुछ वर्ग द्वारा अपने वाग्बुद्धि-वैभव और उच्छृंखल तर्कों से जैनशास्त्र के कतिपय वचनों का हिंसा, असत्य–भाषण और पर-वञ्चना आदि अर्थ करने पर जैनसंघ को उस अर्थ में भी जैन शास्त्र को शास्त्र कहने के लिये तय्यार होना चाहिये।

इस लिये विचार से यही सिद्ध होता है कि अयौक्तिक, शास्त्र के अनेक वचनों से विरुद्ध और शास्त्र के एक भी वचन से प्राप्त न होने वाले श्रीसागरानन्दसूरि–सम्मत अर्थ में जैन-शास्त्रों को शास्त्राभास और प्रमाणाभास कह कर मध्यस्थ ने उनके शास्त्रत्व और प्रामाण्य की जो पूर्णरूपेण रक्षा की है उसके लिये बुद्धिमान् एवं धर्मप्राण जैनसंघ की ओर से विद्वान् मध्यस्थ को अनेक धन्यवाद मिलने चाहिये।

"निर्णयपत्र" के नवें पृष्ठ में मध्यस्थ ने कहा है कि "वाक्यार्थ के निर्णय में प्रकरण अति दुर्वल प्रमाण है।" इस कथन का अभिप्राय समझने का कुछ भी यत्न विना किये ही पताकाकार ने "पताका" के पचीसवें पृष्ठ में वहुत कुछ कह डाला है। इस लिये पताकाकार के उस प्रयास की अकाण्ड-ताडवता के प्रज्ञापनार्थ मध्यस्थ का एतद्विषयक तात्पर्य प्रकट कर देना आवश्यक है।

प्रकृत में मध्यस्थ का तात्पर्य-यह जान पड़ता है कि प्रकरण चाहे तात्पर्य-निश्चय का सम्पादन कर वाक्यार्थनिर्णय का प्रयोजक हो और चाहे "शब्दशक्तिप्रकाशिका" में जगदीश तर्कालंकार की वताई रीति से साक्षात् ही वाक्यार्थ-निर्णय का कारण हो, दोनों ही दशा में उसका उपयोग अनेकार्थक पद वाले वाक्य के अर्थ-निर्णय में ही सम्भव है, अतः सार्वत्रिक न होने से वाक्यार्थ-निर्णय के अन्य कारणों की अपेक्षा प्रकरण दुर्वल गिना जाता है, असार्वत्रिकता ही इसकी दुर्वलता है। अतः "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन में आये हुये "तिथि" पद को अनेकार्थक न होने के कारण तथा "तिथि" पद का तिथि-सामान्यरूप अर्थ स्वीकार करने में कोई वाधा न होने के कारण वचन के अर्थ-निर्णय में प्रकरण का कोई उपयोग वा अवसर नहीं है, इस लिये श्रीसागरानन्दसूरि ने "तिथि" पद का कल्याणक-तिथि से भिन्न पर्वतिथि मात्र जो अर्थ किया है वह युक्तिसंगत नहीं है।

और यदि मीमांसाशास्त्र में कथित तृतीय-स्थान-स्थित प्रकरण का बल विवक्षित हो, तो वह भी ठीक नहीं है क्यों कि सव से वड़ी और पहली वात तो यह है कि वैसा कोई प्रकरण प्रकृत में नहीं है और दूसरी वात यह है कि वह युक्तियां भी प्रकृत में

नहीं हैं जिनके बल पर प्रकरण–प्राप्त अर्थ की ग्राह्यता स्वीकार करने की पद्धति का समादर है।

"निर्णय-पत्र" के नवें पृष्ठ में मध्यस्थ ने एक स्थान में कहा है कि तिथियों का पर्व और अपर्वरूप से विभाग नहीं है और पुनः अष्टमी, चतुर्दशी आदि को प्रधान पर्वतिथि भी स्थानान्तर में कहा है, इसको देख कर कुछ लोगों के मन में यह शंका उठ सकती है कि मध्यस्थ ने परस्पर—व्याहत वचन का प्रयोग कर अपने को निम्न स्तर में स्वयं रख दिया है, इस लिये उक्त कथन का उचित प्रतीत होने वाला आशय यहाँ व्यक्त कर दिया जाता है। मध्यस्थ का तात्पर्य तिथियों का पर्व और अपर्व इन दो श्रेणियों में विभाग का निषेध करने में नहीं है किन्तु उनका अभिप्राय यह है कि "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन के सम्बन्ध में तिथियों का उक्त विभाग करना असंगत है, अर्थात् श्रीसागरानन्दसूरि ने कल्याणक-तिथि से अतिरिक्त पर्वतिथियों में ही "क्षये पूर्वा" इस वचन को नियन्त्रित करने के लिये जो कल्याणकतिथियों को अपर्वतिथि या साधारण पर्वतिथि की श्रेणी में और अष्टमी, चतुर्दशी आदि तिथियों को पर्वतिथि या प्रधान पर्वतिथि की श्रेणी में रखने की योजना की है वह अप्रामाणिक है, इस लिये अष्टमी, चतुर्दशी आदि तिथियों के समान ही कल्याणकतिथियों के क्षय और वृद्धि का अवसर आने पर उनकी आराधना की भी व्यवस्था इस वचन के अनुसार ही करनी चाहिये, अतः उक्त वचन में आये "तिथि-" पद को प्रधान-अप्रधान सर्व-साधारण-तिथि–परक मानना ही न्याय्य है।

"पताका" के छव्वीसवें पृष्ठ में पताकाकार ने कहा है कि "आराधना में पर्वतिथि का क्षय और वृद्धि मान्य नहीं है"

यह श्रीसागरानन्द सूरि का मत है। इस कथन से ज्ञात होता है कि पताकाकार को विवादग्रस्त मतों की ठीक जानकारी ही नहीं है, क्यों कि यह तो श्रीरामचन्द्र सूरि का भी मत है कि आराधना में पर्व-तिथि का क्षय और वृद्धि मान्य नहीं है, जिसका सीधा अर्थ यह है कि क्षीण और वृद्धिगत पर्वतिथि की आराधना का लोप नहीं होता। मतभेद तो इस अंश में है कि श्रीसागरानन्द सूरि के विचार से पञ्चाङ्ग में निर्दिष्ट पर्व-तिथियों का क्षय और वृद्धि असत्य है; उसके बदले पूर्व की अपर्वतिथियों का क्षय और वृद्धि "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन के अनुसार सत्य है, और श्रीरामचन्द्रसूरि के विचार से पर्वतिथियों का पञ्चाङ्गोक्त क्षय तथा वृद्धि अन्य-तिथियों के क्षय, और वृद्धि के समान ही सत्य है किन्तु "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन के अनुसार क्षीण और वृद्ध भी पर्वतिथि अक्षीण और अवृद्ध पर्वतिथि के समान अपनी निवृत्ति होने के दिन आराधनार्थ उपादेय है।

इस प्रकार मत-भेद के मर्म पर ध्यान न देकर उभयसम्मत बात को केवल श्रीसागरानन्दसूरि का मत बताने से प्रतीत होता है कि पताकाकार ने दोनों मतों का सन्तोषजनक रूप से अध्ययन नहीं किया है। ऐसी स्थिति में उन्हें अपनी "पताका" को समझदारों की प्यारी हो सकने की आशा का त्याग कर देना चाहिये।

"पताका" के २६वें और सत्ताईसवें पृष्ठ में पताकाकार को भी प्रसंगवश कहना पड़ा है कि "सूर्यप्रज्ञप्ति" और "ज्योतिष्क-रण्डक" आदि प्रामाणिक जैनग्रन्थों के अनुसार युगान्त में द्वितीयाषाढ़ की पूर्णिमा का क्षय अवश्य होता है पर "निशीथ-चूर्णि" में आषाढ़-पूर्णिमा के नाम-ग्रहणपूर्वक निर्देश से समझना चाहिये कि आराधना में उसका भी क्षयाभाव ही है।

यहाँ हम पताकाकार से पूछना चाहते हैं कि क्या उक्त कथन से पर्वतिथियों के क्षय और वृद्धि के न होने की श्रीसागरानन्द-सूरिसम्मत बात का समर्थन होता है? क्या उक्त कथन उनके मतरूपी बालांकुर पर अतितप्त जलधारा के समान नहीं है? "तदुपादानेन च आराधनायां तस्याः क्षयाभावः प्रतीयते" इस वाक्य से—पर्वतिथि वस्तुगत्या क्षीण होने पर भी आराधना में अक्षीणवत् ग्राह्य होती है—यह कहकर क्या पताकाकार ने अपने समर्थनीय पक्ष पर निरवरोध प्रहार करने का द्वार नहीं खोल दिया है? पताकाकार के इस ग्रन्थ से यह बात अति स्पष्ट हो जाती है कि यद्यपि किसी कारण-विशेष से पताकाकार श्रीसागरानन्दसूरि के अतात्त्विक पक्ष को वरण करने के लिये अपनी बुद्धि को प्रेरित करते हैं किन्तु वह तात्त्विक पक्ष का ही वरण करने के सुप्रसिद्ध बुद्धि-स्वभाव के अनुसार उनकी प्रेरणा न मानकर श्रीरामचन्द्र सूरि के तात्त्विक-पक्ष का ही पल्ला पकड़ने को उतावली होती जान पड़ती है, क्यों कि पर्वतिथि वस्तुतः क्षीण होने पर भी आराधना में अक्षीण ही मानी जाती है—यह तो श्रीरामचन्द्रसूरि का ही पक्ष है।

"सेनप्रश्न" के तृतीय उल्लास में श्रीहीरविजयसूरि का निर्वाणपौषधादि एकादशी की वृद्धि के प्रसंग में कब करना चाहिये, इस प्रश्न के उत्तर में औदयिकी एकादशी को करने की जो व्यवस्था की गई है उसके आधार पर "पताका" के सत्ताईसवें पृष्ठ में पताकाकारने यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि एकादशी की वृद्धि नहीं होती। उनका आशय यह जान पड़ता है कि यदि एकादशी दो दिन औदयिकी होती तो "औदयिकी एकादशी में श्रीहीरविजयसूरि का निर्वाणपौषधादि करना चाहिये" यह उत्तर नहीं दिया जा सकता था, क्यों कि एकादशी के दो दिन

औदयिकी मानने पर इससे प्रश्न का समाधान नहीं होता।

पर पताकाकार से हम पूछना चाहते हैं कि यदि एकादशी एक ही दिन औदयिकी हो तो भी उक्त उत्तर से प्रश्न का समाधान कैसे होगा? कारण कि उत्तरदाता की दृष्टि में यदि एकादशी केवल दूसरे ही दिन औदयिकी हो तो भी वह इस बात को उत्तर देते समय व्यक्त तो नहीं करता अतः उस प्रकार के उत्तर से ऐसे प्रश्न कर्त्ता का, जिसे पञ्चाङ्ग में एकादशी दो दिन औदयिकी मिली है, मनः समाधान नहीं हो सकता। इस लिये उक्त उत्तर सुनने के बाद प्रश्नकर्ता को अपनी बुद्धि से उत्तरकर्ता का यह तात्पर्य-निश्चय करना होगा कि जिस दिन एकादशी औदयिकी ही हो अर्थात् अस्तकाल में न हो, उसी दिन एकादशो की वृद्धि के प्रसंग में, श्री हीरविजयसूरि का निर्वाणपौषधादि करना चाहिये,। तो इस प्रकार से उक्त ग्रन्थ को देखने पर यह स्पष्ट है कि उससे यह अनुमान नहीं किया जा सकता कि एकादशी की वृद्धि उत्तरदाता को मान्य नहीं है।

इसी सत्ताईसवें पृष्ठ में "मध्यस्थस्वरूपं तत्कर्तव्यञ्च" मध्यस्थ का स्वरूप और उसका कर्तव्य—इस शीर्षक के नीचे पताकाकार ने मध्यस्थ को मध्यस्थता से च्युत बनाने का बड़ा पराक्रम दिखाया है और "निर्णयितुम्" जैसे शब्द के प्रयोग से पाणिनि जैसे महावैयाकरण को भी न्यक्कृत करने का कौतुक खड़ा किया है। इस विषय में कुछ अधिक न कह कर हम पताकाकार से केवल इतना ही पूछना चाहते हैं कि क्या स्वयं आपने काशी के सुप्रतिष्ठित विद्वान् के स्वरूप की रक्षा और कर्तव्य का पालन किया है? दोनों दलों से माध्यस्थ्य के लिये जिस व्यक्ति का चुनाव किया गया उसका निर्णय मानना ही न्याय्य है और यदि उसके माध्यस्थ्य-भंग में शंका का कोई स्थान हो

तो पुनः दोनों दलों की ओर से ही दूसरे किसी विशिष्ट विद्वान् या विशिष्ट विद्वानों की समिति का निर्वाचन मध्यस्थता के लिये करा लेना चाहिये ? इस प्रकार की उचित सम्मति न देकर किसी अप्रकट कारण के वशीभूत होकर स्वयं दूसरे पक्ष के मनोऽनुकूल व्यवस्था लिखकर वार वार विद्वानों के द्वार खटखटा कर विनयादि विविध साधनों से उनका हस्ताक्षर संग्रह कर क्या आपने केवल अपने ही नहीं वल्कि काशी के समस्त पण्डित-मण्डल के सम्मान पर आघात नहीं किया है ? और फिर भी मध्यस्थ की व्यर्थ निन्दा करने में आपको तनिक संकोच भी नहीं होता ।

"शासनजयपताका" का यह संक्षिप्त पर्यालोचन उपस्थित करते हुये हम यह स्पष्ट कह देना चाहते हैं कि मध्यस्थ ने अपने "निर्णयपत्र" में जो निर्णय प्रस्तुत किये हैं उनकी जो आलोचना पताकाकार ने की है वह आलोचना कहने योग्य नहीं है प्रत्युत उससे यह असन्दिग्ध सूचना मिलती है कि आलोचक को पद, पदार्थ और विवाद-ग्रस्त विषय का यथापेक्ष परिचय नहीं है और उनमें सत्य आलोचन करने की क्षमता भी नहीं है ।

इस लिये प्रवुद्ध धार्मिक जैन-जनता से हमारा निवेदन है कि हमने काशी के विद्वानों की प्रतिष्ठा के संरक्षण के भाव से "शासनजयपताका" पर लेखनी उठाते हुये जो कुछ कहा है उसे अमृत के समान ग्रहण कर जिस जैन-शास्त्र और पुरातन जैन-सामाचारी-सम्मत श्रीरामचन्द्र सूरि द्वारा उपस्थित किये गये सिद्धान्त का समर्थन आगे हम करेंगे उसको आचरण में स्वीकार कर आप लोग महान् पुण्यपुञ्ज के भाजन वनें ।

## सिद्धान्त व्याख्या का आरम्भ

अब आचार्य उमास्वाति के "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन का उत्थान क्यों हुआ और इसका जैन शास्त्र तथा सद्-युक्ति सम्मत अर्थ क्या है ? यह बातें बताई जायँगी।

जैन शास्त्रों में प्रतिमास की दो अष्टमी, दो चतुर्दशी, पूर्णिमा तथा अमावास्या, दो द्वितीया, दो पञ्चमी और दो एकादशी, भाद्रपद की शुक्ल चतुर्थी और कल्याणक तिथियों की पर्वतिथि के रूप में आराधना करने का आदेश किया हुआ मिलता है। उनमें जो तिथियाँ जिस दिन सूर्योदय काल से प्रवृत्त होकर दूसरे दिन के सूर्योदय के पूर्व ही समाप्त हो जाती हैं उनकी आराधना तो बिना किसी प्रकार की विचिकित्सा के ही सिद्ध हो जाती है परन्तु जो तिथियाँ पहले दिन सूर्योदय के बाद प्रवृत्त होकर दूसरे दिन के सूर्योदय से आगे तक जाती हैं उनके विषय में यह जिज्ञासा स्वभावतः उठती है कि ऐसी तिथियों की आराधना पहले दिन करनी चाहिये या दूसरे दिन अथवा दोनों दिन ? इसलिये इस जिज्ञासा को शान्त करने के लिये—

"तिथिश्च प्रातः प्रत्याख्यानवेलायां या स्यात्सा प्रमाणम्"।

"चा उम्मासि अवरिसे पक्खियपञ्चट्ठमीपु नायव्वा।
ताओ तिहिओ जासिं, उदेइ सूरो न अण्णाओ" ॥ १ ॥
"पूजा पञ्चक्खाणं पडिक्कमणं तहय नियमगहणं च।
जीए उदेइ सूरो, तीइ तिहीए उ कायव्वं" ॥ २ ॥
"उदयं मि जा तिही सा पमाणमिअरीइ कीरमाणीए।
आणाभंगणवत्थामिच्छत्तविराहणं पावे" ॥ ३ ॥
"आदित्योदयवेलायां या स्तोकापि तिथिर्भवेत्।
सा सम्पूर्णेति मन्तव्या प्रभूता नोदयं विना" ॥ ४ ॥

इन सब शास्त्रवचनों का आविष्कार हुआ और इनके द्वारा यह व्यवस्था हुई कि ऐसी तिथियां जिस दिन सूर्योदय काल का स्पर्श करती हों उसी दिन इनकी आराधना होनी चाहिये।

पर्वतिथियों की आराधना का विधान करने वाले वचनों और आराधना में तिथि के औदयिकीत्व का अंगत्व एवं महत्त्व स्थापित करने वाले वचनों की पारस्परिक एक--वाक्यता करने से पर्व-तिथियों की आराधना के सम्बन्ध में जैनशास्त्रों का यह आदेश सम्पन्न हुआ कि "अष्टमी आदि समस्त पर्व-तिथियों की आराधना उनसे स्पृष्ट सूर्योदय से आरब्ध होने वाले दिन करनी चाहिये।"

अब जैनशास्त्रादेश के इस स्वरूप में ऐसी पर्व-तिथियों की आराधना का लोप प्राप्त होता है जो सूर्योदय के बाद प्रवृत्त होकर दूसरे सूर्योदय के पहले ही समाप्त हो जाने से क्षीण कहलाती हैं। इस आराधना-लोप को स्वीकार नहीं किया जा सकता क्यों कि जैन-शास्त्रों ने समस्त पर्व-तिथियों की आराधना का आदेश दे रखा है। इस लिये धर्म-लोप से डरने वाले मनुष्य के मन में यह प्रश्न बरबस उठ पड़ता है कि इन क्षीण पर्व-तिथियों की आराधना कैसे की जाय? इसी प्रश्न के सन्ताप का निराकरण करने के लिये आचार्य उमास्वाति के मुखारविन्द से "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" यह वचन-मकरन्द निर्गत हुआ, जिसे पाकर जैनजन-मिलिन्दों का मानस उल्लसित हो उठा और विद्वानों को पांच प्रकारों से क्षीण पर्व-तिथि की आराधना का उपपादन करने में इस वचन के उपयोग की सम्भावना दिखाई पड़ने लगी। वे पाँचो प्रकार यह हैं:—

( १ ) पर्वतिथि के टिप्पणोक्त क्षय को स्वीकार न कर उसमें सूर्योदयकाल में अस्तित्व रूप औदयिकीत्व को स्वीकार करना।

( २ ) सूर्योदयकाल में अस्तित्व रूप औदायिकीत्व को छोड़—जो तिथि जिस दिन समाप्त हो वह तिथि उस दिन औदयिकी होती है—इस पारिभाषिक औदयिकीत्व को आराधना का प्रयोजक मानना।

( ३ ) सूर्योदयकाल में अस्तित्व रूप औदयिकीत्व को सूर्योदयकाल में रहनेवाली तिथियों की आराधना का प्रयोजक मानना और उक्त पारिभाषिक औदयिकीत्व को क्षीण तिथियों की आराधना का प्रयोजक मानना।

( ४ ) औदयिक और अनौदयिक तिथियों का आपेक्षिक तादात्म्य मानना।

( ५ ) टिप्पण में जिस तिथि का औदयिकीत्व निर्दिष्ट हो उसे अनौदयिक पर्व-तिथि का प्रतिनिधि मान लेना।

इन प्रकारों में यदि प्रथम प्रकार माना जायगा तो "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन को सूर्योदय-काल से ही क्षीण तिथि की प्रवृत्ति का बोधक मानना होगा और उसकी व्याख्या इस प्रकार करनी होगी। क्षये—टिप्पण में पर्व तिथि के क्षय का निर्देश मिलने पर, पूर्वा—टिप्पण में औदयिकी रूप से निर्दिष्ट तिथि को, तिथिः—क्षीण पर्व तिथि-रूप, कार्या—बना देना चाहिये। अर्थात् जिस दिन जिस पर्व-तिथि के क्षय का निर्देश टिप्पण में किया गया है उस दिन उस पर्व-तिथि का ही सूर्योदय-काल में सम्बन्ध मानना चाहिये न कि टिप्पण में उस दिन औदयिकी-रूप से निर्दिष्ट अन्य तिथि का। फलतः इस वचन के अनुसार जब टिप्पण में अनौदयिकी—रूप से निर्दिष्ट तिथि औदयिकी बनेगी तब औदयिकी—रूप से कथित तिथि को अनौदयिकी बनना पड़ेगा क्यों कि एक सूर्योदय के साथ दो तिथियों का सम्बन्ध सम्भव नहीं है। परिणाम यह होगा कि

जिस पर्व-तिथि के अव्यवहित पूर्व में कोई अपर्व-तिथि होती है—जैसे अष्टमी के पूर्व सप्तमी, उसके क्षय के प्रसङ्ग में उस पर्व-तिथि का क्षय न हो कर उसके पूर्व की अपर्व-तिथि सप्तमी का ही क्षय होगा और जिस पर्व-तिथि के अव्यवहित पूर्व में कोई दूसरी पर्व-तिथि ही पड़ती होगी—जैसे पूर्णिमा, अमावास्या के पूर्व चतुर्दशी, उसके क्षय के प्रसंग में उसकी वा उसके पूर्व की पर्वतिथि का क्षय न होकर उसके पूर्व की पर्व तिथि से पहले आने वाली अपर्व तिथि का ही क्षय होगा—जैसे पूर्णिमा और अमावास्या के क्षय के प्रसङ्ग में त्रयोदशी का।

श्रीसागरानन्दसूरि ने इसी प्रकार को अपनाया है, परन्तु यह प्रकार असंगत है, क्यों कि इस प्रकार को स्वीकार करने पर टिप्पण को प्रमाण मानने पर "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" यह वचन नहीं प्रमाण हो सकता और इस वचन को प्रमाण मानने पर टिप्पण नहीं प्रमाण हो सकता। यदि कहें कि पर्वतिथि की प्रवृत्ति और निवृत्ति के विषय में टिप्पण को अप्रमाण मान लेने में कोई हानि नहीं, तो यह कहना ठीक न होगा, क्यों कि तब उसी दृष्टान्त से उस तिथि के भोगकाल में और अन्य तिथियों की भी प्रवृत्ति आदि के विषय में टिप्पण के अप्रमाण होने की शंका होने से टिप्पण से विश्वास ही उठ जायगा और उस दशा में तिथि आदि के निर्णय का उपायान्तर न होने के कारण तिथिमूलक समस्त आराधनावों का लोप होने लगेगा। इस पहले प्रकार में दूसरा दोष यह भी है कि पर्व के अव्यवहित उत्तर में आनेवाली पर्व तिथि के क्षय के प्रसंग में पूर्व पर्व-तिथि की उसके मुख्यकाल में आराधना न होने से उसकी विराधना का पाप भी होगा, यदि इस पर यह तर्क उपस्थित करें कि "क्षये पूर्वा" इस वचन

के अनुसार क्षीण पर्व-तिथि के अव्यवहित पूर्व पर्व-तिथि का टिप्पणोक्त काल उसका मुख्य काल ही नहीं है किन्तु वह तो क्षीण उत्तर पर्वतिथि का ही मुख्यकाल है, उसका मुख्यकाल तो वह है जो टिप्पण में उसके पूर्व की अपर्व-तिथि का काल बताया गया है, इस लिये यह दूसरा दोष तो नहीं ही सम्भव है, परन्तु यह तर्क भी अज्ञान का ही द्योतक है, क्यों कि यह कथा अपने अन्ध भक्तों के सामने ही सुनाई जा सकती है पर जो बुद्धि, विवेक और शास्त्रसम्मत बात का ही आदर करना जानते हैं, उन के समक्ष यह कथा तो कहने वाले को उपहासास्पद ही सिद्ध करेगी, कारण कि वह सोचेंगे कि तिथि के प्रवेशादि का काल बताना तो टिप्पण का ही कार्य है फिर उसके क्षेत्र में "क्षये पूर्वा" यह शास्त्र-वचन हस्त-क्षेप कैसे कर सकता है ? इसके साथ ही वह यह भी सोचेंगे कि इस प्रकार की कल्पना करना तभी उचित हो सकता है जब टिप्पण की प्रमाणता की अक्षुण्णता के साथ उक्त वचन से क्षीण पर्व-तिथि की आराधना का उपपादन न हो सके, अतः यदि टिप्पण तथा उक्त-वचन इन दोनों की मर्यादा के रक्षण के साथ कोई व्यवस्था हो सकती है तो उक्त कल्पना को अवकाश नहीं प्राप्त हो सकता।

"तिथिश्च प्रातः प्रत्याख्यानवेलायां या स्यात् सा प्रमाणम्" जो तिथि जिस दिन सूर्योदय के समय होती है वही उस दिन सम्पूर्ण अहोरात्र में व्याप्त होकर रहती है—यह प्रामाणिक वचन सर्वसम्मत है, अब यदि टिप्पण में क्षीण बताई गई पर्व-तिथि का सूर्योदय के समय अस्तित्व न माना जायगा तो उक्त वचन के अनुसार उस दिन पर्व-तिथि का अस्तित्व ही नहीं सिद्ध होगा क्यों कि उस दिन सारे अहोरात्र में टिप्पण के अनुसार सूर्योदय में रहने वाली तिथि ही व्याप्त रहेगी, फलतः क्षीण तिथि की आराधना

५

का लोप प्राप्त होगा, इस लिये उस दिन सूर्योदयकाल में क्षीण पर्वतिथि के अस्तित्व की कल्पना होने पर फिर सारे अहोरात्र में उसी की व्याप्ति होने से उस दिन के टिप्पणोक्त औदयिक तिथि को उस दिन का त्याग कर पीछे हटना ही होगा, अतः टिप्पण के क्षेत्र को संकुचित करने के अतिरिक्त कोई मार्गान्तर नहीं है, ऐसी स्थिति में श्रीसागरान्दसूरि के अभिमत पहले प्रकार को न मानने में दुराग्रह को छोड़ दूसरा क्या बाधक है! यह प्रश्न भी अविवेक का ही प्रकाशक है, क्यों कि टिप्पण की मर्यादा को अक्षुण्ण बनाये रखने के निमित्त जिस प्रकार "क्षये पूर्वा" इस वचन की दूसरी निर्दोष व्याख्या को मान देना आवश्यक समझा जाता है उसी प्रकार "तिथिश्च प्रातः" इत्यादि वचन की भी दूसरी निर्दोष व्याख्या को मान देना आवश्यक है, और वह व्याख्या इस प्रकार है–जो तिथि जिस दिन सूर्योदयकाल में हो उसी दिन वह तिथि धर्मानुष्ठान में ग्राह्य है, और इस वचन की यही व्याख्या उचित भी है क्यों कि इसमें कोई दोष नहीं है, इससे टिप्पण के क्षेत्र में हस्तक्षेप भी नहीं होता और इसी को लेकर इस वचन की सार्थकता भी है, क्यों कि जो तिथि पहले दिन सूर्योदय से कुछ काल बाद प्रवृत्त होकर दूसरे दिन सूर्योदय के कुछ समय बाद तक रहती है उसकी धर्मकार्य में उपादेयता किस दिन उचित है? इसी प्रश्न के उत्तर में इस वचन का उत्थान है।

जो व्याख्या पहले की गई है कि "जो तिथि जिस दिन सूर्योदय काल में हो उस दिन सारे अहोरात्र वही तिथि व्याप्त रहती है", उसमें तो अनेक दोष हैं, क्यों कि उक्त अर्थ में टिप्पण ने पहले दिन जब से जिस तिथि का प्रवेश बताया है तब से उस दिन के अवान्तर कालों के साथ उक्त वचन को उस

तिथि के सम्बन्ध का निषेधक और दूसरे दिन जब तक उस तिथि का अस्तित्व टिप्पण से प्राप्त है तब तक के काल के साथ उस तिथि के सम्बन्ध का अनुवादक तथा दूसरे दिन के शेष सभी अवान्तर कालों के साथ उस तिथि के सम्बन्ध का विधायक मानना होगा, टिप्पण की दुर्दशा अलग होगी, और यह सब होगा निष्प्रयोजन।

सूर्योदय के समय की तिथि की सत्ता सारे अहोरात्र में न मानने पर सम्पूर्ण अहोरात्र में सूर्योदयकालिक तिथि का जो सर्वजनसम्मत व्यवहार होता है उस का लोप हो जायगा—यह शंका भी निरास्पद है, क्यों कि सूर्योदयकालिक तिथि की टिप्पणोक्त काल-मात्र तक ही सत्ता मानने पर भी "आज अमुक तिथि है" इस व्यवहार की उपपत्ति हो जाती है, और "आज अहोरात्र अमुक तिथि है" ऐसा व्यवहार तो किञ्चित्कालिक तिथि के सम्बन्ध में असिद्ध ही है।

"आदित्योदयवेलायां या स्तोकापि तिथिर्भवेत्। सा सम्पूर्णेति मन्तव्या प्रभूता नोदयं विना॥" इस स्मृतिवचन का भी यही तात्पर्य है कि जिस तिथि का थोड़ा सा भी अंश जिस दिन सूर्योदयकाल में रहेगा उसी दिन वह तिथि प्रधान तथा धर्म—कार्य में ग्रहणार्ह होगी और जिस दिन सूर्योदयकाल में उसकी आंशिक स्थिति भी न होगी उस दिन अधिक मात्रा में रहने पर भी वह प्रधान नहीं मानी जायगी। इस लिये सूर्योदयकालिक तिथि की अहोरात्रव्यापिनी सत्ता का प्रतिपादन करने में इस वचन के निराधार तात्पर्य की कल्पना कर पहले जैसी कुशंका को अवसर नहीं देना चाहिये।

सूर्योदय को स्पर्श करने के दिन ही तिथि की जो सम्पूर्णता कही गई है उसका भी अर्थ सम्पूर्ण दिन को व्याप्त करके

रहना नहीं है किन्तु समाप्तिमूलक पूर्णता है। जो तिथि जिस दिन समाप्त होती है उसी दिन उसकी पूर्णता मानी जानी चाहिये यह बात "तत्त्वतरंगिणी" में सत्रहवीं गाथा की व्याख्या के अवसर पर स्पष्ट की गई है, वहाँ साफ शब्दों में कहा गया है कि जिस दिन जो तिथि अहोरात्र व्याप्त होकर रहती हो पर उस दिन उसकी समाप्ति न होती हो तो उस दिन उस तिथि को सम्पूर्ण समझना भ्रम है और जिस दिन जो तिथि समाप्त हो जाती हो उस दिन बहुत थोड़ी मात्रा में होने पर भी वह उस दिन सम्पूर्ण समझी जानी चाहिये।[1]

उपर्युक्त समग्र विचारों का निष्कर्ष यह है कि कौन तिथि कब प्रवेश करती है, कब तक रहती है और कब समाप्त होती है—इस विषय में ज्योतिष और तदाश्रित टिप्पण ही प्रमाण है, इस बारे में धर्मशास्त्र या अन्य किसी का भी हस्तक्षेप सह्य नहीं है। धर्मशास्त्र को तो केवल यह बताने का अधिकार प्राप्त है कि किस प्रकार की तिथि तथा कौन तिथि किस धर्म कार्य में किस प्रकार से ग्राह्य है। धर्मशास्त्र से प्रतिपादित तिथि—प्रकार कब मिलता है—यह बात तो टिप्पण से ही विदित करने की वस्तु है।

सभी तिथियों के टिप्पणोक्त काल को ही मानना—इस निश्चय पर यह प्रश्न उठता है कि जैन सम्प्रदाय में जो यह व्यवस्था प्रचलित है कि एक दिन सूर्योदय के समय उस पर्वतिथि की आराधना का आरम्भ और अगले दिन सूर्योदय हो जाने पर उसकी समाप्ति हो—इसकी उपपत्ति कैसे होगी ? क्यों कि पर्व तिथि के अस्तित्वकाल में ही उसको आराधना उचित

---

१ देखिये सू० पु० पृ० सं० ५८।

है अतः पर्व तिथि का टिप्पणोदित काल मानने पर तो उसी के अनुसार उसकी आराधना का आरम्भ और समाप्ति होना उचित है, इस लिये "क्षये पूर्वा" इस वचन को सूर्योदयकाल में क्षीण पर्वतिथि के सम्बन्ध का और "तिथिश्च प्रातः" इस वचन को औदयिक तिथि की अहोरात्रव्यापिता का विधायक मानना अनिवार्य है। इसका सीधा उत्तर यह है कि जैनशास्त्रों का यह आदेश नहीं है कि जिस कालविन्दु में पर्वतिथि का प्रवेश हो वहीं से उसकी आराधना का आरम्भ और जिस कालविन्दु में पर्वतिथि की निवृत्ति हो वहीं आराधना की समाप्ति होनी चाहिये। यदि यही जैनशास्त्रादेश हो तो टिप्पण को इसके सामने झुकना ही होगा, पर इस आदेश के होने में कोई प्रमाण नहीं है।

हमें तो समस्त जैनशास्त्रों और चिरन्तन जैनपरम्परावों के पर्यालोचन से पर्वतिथियों की आराधना के सम्बन्ध में जो जैनशास्त्रादेश ज्ञात हुआ है वह यही है कि टिप्पण में जिस दिन जिस पर्वतिथि की समाप्ति का निर्देश मिले उस दिन सूर्योदय के समय से उसकी आराधना का आरम्भ और दूसरे दिन सूर्योदय होने पर उसकी समाप्ति होनी चाहिये। इस प्रकार के आदेश से यह नहीं आवश्यक जान पड़ता कि आराधना के आरम्भ-क्षण में आराध्य तिथि का सम्बन्धस्थापन ज़रूरी है तो फिर टिप्पण और "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचनों का परस्पर—संघर्ष कराने में कौन सी बुद्धिमानी है ?

इस आदेश के नाते ही उस व्यक्ति को प्रत्यवाय का भाजन बनना पड़ता है जो कुतर्क के वशीभूत हो कर पर्वतिथि की समाप्ति होने के दिन सूर्योदय से दूसरे सूर्योदय तक आराधना की अवश्य कर्तव्यता के विरुद्ध आचरण करता है।

यहां तक यह बात बताई गई कि क्षीण पर्वतिथि की आराधना के उपपादनार्थ पर्वतिथि के टिप्पणोक्त क्षय को अस्वीकार कर उसके पूर्व की अपर्व—तिथि का क्षय मानने और पर्व–तिथि के क्षय के दिन अपर्वतिथि के अस्तित्व एवं व्यवहार का लोप करने की न तो कोई आवश्यकता है और न वैसा करने का समर्थन करने वाला कोई प्रमाण ही है। अब आगे यह बताया जायगा कि इस प्रकार के मन्तव्य और कर्तव्य जैनशास्त्रों के विरुद्ध हैं। जैसे—"तत्त्वतरंगिणी" में चौथी गाथा के व्याख्यान-प्रसंग में पहले "तत्र त्रयोदशीति व्यपदेशस्याप्यसम्भवात्, किन्तु प्रायश्चित्तादिविधौ चतुर्दश्येवेति व्यपदिश्यमानत्वात्" इस ग्रन्थ से यह कहा गया है कि "सूर्योदय के समय त्रयोदशी से और अन्य समयों में चतुर्दशी से युक्त दिन को त्रयोदशी का व्यवहार असम्भव है किन्तु चतुर्दशी का ही व्यवहार युक्त है और उसी चर्चा में आगे चल कर "अवरविद्ध अवरावि" इस ग्रन्थ से यह कहा गया है कि उस दिन चतुर्दशी के तुल्य त्रयोदशी का व्यवहार सम्भव है। इन दोनों कथनों में "खरतर" की ओर से विरोध-प्रदर्शन किये जाने पर "प्रायश्चित्तादिविधावित्युक्तत्वात्, गौणमुख्यभेदात् मुख्यतया चतुर्दश्या एव व्यपदेशो युक्त इत्यभिप्रायेणोक्तत्वाद् वा" इस वाक्य से यह उत्तर दिया गया है कि सूर्योदय के समय त्रयोदशी से और अन्य समयों में चतुर्दशी से युक्त दिन को चतुर्दशी का ही व्यवहार होने की जो बात पहले कही गई है उसका आशय यही है कि धर्मसम्बन्धी कार्यों में चतुर्दशी का ही व्यवहार करना चाहिये अथवा उस दिन त्रयोदशी के गौण होने से मुख्यभाव से चर्तुदशी का ही व्यवहार करना चाहिये न कि उसका यह आशय है कि अन्य कार्यों में भी तथा गौण रूप से भी त्रयोदशी

का व्यवहार नहीं करना चाहिये।

इस उत्तर-ग्रन्थ को थोड़ी सतर्क दृष्टि से देखने पर स्पष्ट ही मालूम पड़ जाता है कि तत्त्वतरंगिणीकार को क्षीण चतुर्दशी के दिन त्रयोदशी और चतुर्दशी दोनों के अस्तित्व और व्यवहार सम्मत हैं, क्यों कि यदि उस दिन अकेली चतुर्दशी की ही सत्ता और व्यवहार में उनकी सम्मति होती तो बाद में कहे हुये "अवराविं" इस शब्द का "अपराऽपि" क्षीणतिथि भी—यह अर्थ छोड़ कर "अपरा एव" क्षीणतिथि ही—ऐसा अर्थ करके अपनी पूर्वोक्त बात की ही अविकल रूप से रक्षा उन्हें करनी चाहिये थी, परन्तु वह तो अपनी पूर्व उक्ति का ही तात्पर्यान्तर वर्णन करते हुये अपनी पहली ही बात पर अदृढ़ और बाद की उक्ति को ज्यों की त्यों रखते हुये अपनी पिछली बात पर ही स्थिर रहने और उसी की रक्षा करने की मुद्रा दिखाते प्रतीत होते हैं, जिसका निर्विवाद अर्थ यह होता है कि क्षीण चतुर्दशी के दिन उन्हें त्रयोदशी और चतुर्दशी दोनों के ही अस्तित्व और व्यवहार मान्य हैं।

श्रीसागरानन्द सूरि ने "गौणमुख्यभेदात् मुख्यतया चतुर्दश्या एव व्यपदेशो युक्त इत्यभिप्रायकत्वाद्वा।" इस वाक्य में आये हुये "मुख्यतया" शब्द की तृतीया को हेतु का निर्देशक मान कर यह सिद्ध करने की चेष्टा की है कि तत्त्वतरंगिणीकार मुख्यत्व के आधार से क्षीण चतुर्दशी के दिन केवल चतुर्दशी के ही व्यवहार का औचित्य सिद्ध करना चाहते हैं, पर वह यह नहीं सोचते कि उक्त वाक्य चतुर्दशी-मात्र की व्यवहार्यता का समर्थन करने के उद्देश्य से नहीं आया है बल्कि उस आशय की पूर्व उक्ति में संकोच उपस्थित करते हुये बाद में कहे गये त्रयोदशी और चतुर्दशी दोनों के व्यवहार के समर्थन में आया है। इस लिये

"मुख्यतया चतुर्दश्या एव व्यपदेशो युक्तः" इस ग्रन्थ का यह अर्थ करना उचित है कि क्षीण चतुर्दशी के दिन मुख्यता का व्यवहार चतुर्दशी में ही करना युक्त है, अर्थात् "मुख्यतया" की तृतीया हेतु का निर्देशक नहीं अपि तु प्रकार का निर्देशक है। इस पर यदि कोई शंका करे कि जब उस दिन त्रयोदशी और चतुर्दशी दोनों का ही अस्तित्व है तो चतुर्दशी की ही मुख्यता क्यों ? प्रत्युत औदयिकी होने से त्रयोदशी की ही मुख्यता-माननी चाहिये, तो उसका उत्तर यह है कि चतुर्दशी पर्व-तिथि है तथा त्रयोदशी सामान्यतिथि है, और सामान्य-तिथि की अपेक्षा पर्व-तिथि स्वभावतः प्रधान होती है। हाँ, उस दिन वह औदयिकी नहीं है किन्तु त्रयोदशी औदयिकी है अतः उक्त प्रकार की शंका सम्भव है, इस लिये यह बता देना आवश्यक है कि उस दिन औदयिकी न होने पर भी चतुर्दशी मुख्य है क्यों कि यदि मुख्य न मानी जायगी तो उस दिन उस की आराधना ठीक उसी प्रकार न होगी जैसे दूसरे दिन सूर्योदय के बाद थोड़े समय तक ही रहनेवाली चतुर्दशी के पहले दिन अधिक समय तक रहने पर भी मुख्यता न होने से उस दिन उस की आराधना नहीं होती।

इस प्रकार पर्वतिथि के क्षय के दिन जब अपर्वतिथि की भी सत्ता और व्यवहार का लोप विद्वान् जैनाचार्यों को सह्य नहीं है तो क्षीण पर्व-तिथि के अव्यवहितपूर्व की पर्वतिथि के टिप्पणोदित काल में उसकी सत्ता और व्यवहार का लोप उन्हें कैसे सह्य हो सकता है ? और यही कारण है कि तत्त्व-तरंगिणी में श्रीधर्मसागर जी ने पर्वानन्तर-पर्वतिथि के क्षय-स्थल में पूर्व और उत्तर दोनों तिथियों की एक ही दिन आरा-धना होने में अपनी सम्मति व्यक्त की है।

क्षीण चतुर्दशी की आराधना पूर्णिमा के दिन करनी चाहिये—इस खरतरमत का "तपागच्छ" की ओर से खण्डन होने पर "खरतर" ने तपागच्छीय विचारकों से यह प्रश्न किया है कि आप के मत में भी पौर्णमासी का क्षय होने पर क्या गति होगी ? प्रश्न का अन्तर्निहित भाव यह जान पड़ता है कि पौर्णमासी के क्षय के दिन तो औदयिकी चतुर्दशी की ही आराधना होगी इसलिये एक दिन दो तिथियों की आराधना न हो सकने से पूर्णिमा की आराधना पूर्णिमाशून्य प्रतिपद् को ही करनी होगी, तो फिर जब पूर्णिमाशून्य प्रतिपद् को पूर्णिमा की आराधना हो सकती है तो चतुर्दशी—शून्य पूर्णिमा को क्षीण चतुर्दशी की आराधना क्यों नहीं हो सकती? और यदि पूर्णिमा के क्षय में चतुर्दशी के दिन ही चतुर्दशी तथा पूर्णिमा दोनों की आराधना मानेंगे तो चतुर्दशी के क्षय में पूर्णिमा के दिन दोनों की आराधना में क्या आपत्ति ? इस का जो उत्तर तपागच्छीय विचारकों ने "चतुर्दश्यां द्वयोरपि विद्यमानत्वेन तस्या अप्याराधनं जातमेव" इस ग्रन्थ से दिया है वह यह है कि पौर्णमासी के क्षय के दिन चतुर्दशी और पौर्णमासी दोनों के विद्यमान रहने के कारण उस एक ही दिन दोनों की आराधनायें सम्पन्न हो जाती हैं, इस लिये हमारे मत में अगति नहीं है। इस उत्तर से तपागच्छीय विचारकों का यह भाव ज्ञात होता है कि वह खरतरमत का खण्डन इस आधार पर करते हैं कि पूर्णिमा के दिन क्षीण चतुर्दशी का लेश भर भी सम्बन्ध न होने के कारण उस दिन उसकी आराधना अयुक्त है, क्यों कि जिस दिन जिस तिथि का किञ्चित् भी सम्बन्ध न हो उस दिन उसकी आराधना मानने पर अव्यवस्था होगी, और "तपागच्छ" के पक्ष में क्षीण पूर्णिमा के दिन चतुर्दशी और पूर्णिमा की

आराधना मानने में कोई दोष नहीं है क्यों कि उस दिन दोनों तिथियों का सम्बन्ध विद्यमान है।

तपागच्छीय विचारकों के उक्त उत्तर का पाँचवीं गाथा की व्याख्या के प्रसंग में आदरपूर्वक उल्लेख करने से यह निस्संशय कहा जा सकता है कि तत्त्वतरंगिणीकार को एक दिन दो पर्वतिथियों की सत्ता, व्यवहार्यता और आराध्यता सम्मत है अतः पर्वानन्तर-पर्वतिथि के क्षयस्थल में पूर्व पर्वतिथि के पहले की अपर्वतिथि के क्षय की कल्पना जो श्रीसागरानन्दसूरि करते हैं वह उक्त तत्त्वतरंगिणी ग्रन्थ से विरुद्ध होने के नाते निन्द्य एवं त्याज्य है। "चतुर्दश्यां द्वयोरपि विद्यमानत्वेन" इस वाक्य में "टिप्पणानुसारेण" इस शब्द का अध्याहार कर उक्त वाक्य का अर्थान्तर करने की चेष्टा जो वह कहते हैं उसमें उनकी विपरीत वासना को छोड़ दूसरा कोई निमित्त नहीं है, तथा पूर्णिमा के क्षय के दिन पूर्णिमा मात्र की सत्ता इष्ट होने पर "टिप्पणानुसारेण" का अध्याहार कर टिप्पण की अपेक्षा चतुर्दशी का अस्तित्व बताने का कोई उपयोग भी नहीं है।

"तस्या अप्याराधनं जातमेव" इस वाक्य के "तस्याः" इस एकवचनान्त शब्द को लेकर श्रीसागरानन्द सूरि की यह कल्पना है कि इस वाक्य से पूर्णिमा-क्षय के दिन पूर्णिमा-मात्र की ही आराधना सूचित की गई है क्यों कि यदि चतुर्दशी तथा पूर्णिमा दोनों की आराधनायें सूचनीय होतीं तो "तस्याः" के बदले "तयोः" इस द्विवचनान्त शब्द का निर्देश किया जाना चाहिये था। पर यह कल्पना निर्मूल है, कारण कि "तस्याः" के आगे जो "अपि" शब्द है, उसी से द्विवचन के प्रयोग का कार्य पूरा हो जाता है, और यदि "तस्याः" इस एकवचनान्त शब्द से पूर्णिमा मात्र की आराधना की सूचना मानी जायगी तो "अपि"

शब्द का प्रयोग असंगत होगा तथा "चतुर्दश्यां द्वयोरपि विद्यमानत्वेन" इस वाक्य से चतुर्दशी के दिन अर्थात् पूर्णिमा-क्षय के दिन चतुर्दशी और पूर्णिमा दोनों के अस्तित्व का प्रदर्शन भी अनर्थक होगा।

यहाँ यह शंका करना कि "तस्या अप्याराधनं जातमेव" इस वाक्य से दोनों तिथियों की आराधनावों की सूचना यदि करनी होती तो "तस्या अपि" के बदले "तयोः" इस द्विवचनान्त एक शब्द का प्रयोग किया जाना ही उचित था, न कि "तस्याः, अपि" इन दो शब्दों का, ठीक नहीं है, कारण कि "नन्वेवं पौर्णमासीक्षये भवतामपि का गतिः" इस ग्रंथ से क्षीण पूर्णिमा की आराधना आप के मत में भी कैसे होगी—इस प्रश्न के उत्तर में "तस्या अप्याराधनं जातमेव" यह वाक्य आया है, अब यदि यहाँ "तस्याः" के स्थान में "तयोः" शब्द का प्रयोग किया गया होता तो उत्तर प्रश्न के विरूप हो जाता। "तयोः" शब्द का प्रयोग तो तब उचित हो सकता था जब प्रश्न दोनों की आराधना के सम्बन्ध में होता, पर ऐसा तो है नहीं। अतः पूर्वोक्त प्रश्न के उत्तर में "तस्या अपि" इस शब्द का प्रयोग ही उचित है।

यहाँ पर यह भी ध्यान देने योग्य बात है कि पूर्णिमाक्षय के दिन यदि चतुर्दशी तथा पूर्णिमा दोनों का अस्तित्व प्रतिपादनीय न होता किन्तु क्षीण पूर्णिमा-मात्र का ही अस्तित्व प्रतिपादनीय होता तो "चतुर्दश्यां द्वयोरपि विद्यमानत्वेन" ऐसा न कहकर चतुर्दश्यां पौर्णमास्या एव विद्यमानत्वेन" यही स्पष्ट शब्दों में कहा गया होता, इसी प्रकार आगे भी "यतस्त्रुटितत्वेन चतुर्दश्यां पौर्णमास्या वास्तव्येव स्थितिः" इस वाक्य के उत्तर में "पौर्णमास्या वास्तव्येव स्थितिः" के स्थान में "पौर्णमास्या एव

वास्तवी स्थितिः" यही कहना चाहिये था ।

इसलिये उपर्युक्त चर्चाओं के आधार पर यह सुनिश्चित रूप से कहा जा सकता है कि तत्त्वतरंगिणीकार को पूर्णिमाक्षय के दिन चतुर्दशी और पूर्णिमा दोनों की सत्ता मान्य है ।

पूर्णिमा के दिन चतुर्दशी की आराधना की खरतर-सम्मत व्यवस्था के तपागच्छीय विद्वानों की ओर से किये गये खण्डन का "तत्त्वतरंगिणी" की पञ्चम गाथा के व्याख्यान-प्रसंग में इस प्रकार उल्लेख प्राप्त होता है कि चतुर्दशी के क्षय के दिन उसकी आराधना न करके यदि पूर्णिमा के दिन उसकी आराधना की जायगी तो पूर्णिमा ही आराधित होगी न कि चतुर्दशी, और आराधनायें दोनों की ही कर्तव्य हैं, इस लिये पूर्णिमा के दिन क्षीण चतुर्दशी की आराधना करने की आप की ( खरतर की ) रीति युक्त नहीं है । खरतर ने इस खण्डन से तपागच्छीय विद्वानों का यह आशय समझा कि वह लोग एक दिन दो तिथियों की आराधना के अनौचित्य को दृष्टि में रखकर इस प्रकार का खण्डन कर रहे हैं, इस लिये उसने तपागच्छीय विद्वानों के प्रति प्रश्न किया कि पूर्णिमा के क्षय में आपके यहाँ क्या गति होगी ? अर्थात् आप के यहाँ भी तो उस अवस्था में एक ही दिन दो तिथियों की आराधना होती है, सो कैसे हो सकेगी !

खरतर के इस प्रश्न से ज्ञात होता है कि उस समय क्षीण-पूर्णिमा की चतुर्दशी में और चतुर्दशी की त्रयोदशी में आराधना प्रचलित नहीं थी, क्यों कि ऐसा प्रचलन रहने पर खरतर की ओर से उस प्रकार का प्रश्न नहीं हो सकता था । खरतर के इस प्रश्न का जो उत्तर दिया गया है उससे भी यही बात सिद्ध होती है क्यों कि उत्तर में यह कहा गया है कि हम

तपागच्छी आप की ( खरतर की ) उक्त व्यवस्था का खण्डन इस लिए नहीं कर रहे हैं कि एक दिन दो तिथियों की आराधनायें नहीं हो सकतीं बल्कि इस लिये कर रहे हैं कि पूर्णिमा के दिन क्षीण चतुर्दशी का किञ्चिन्मात्र भी सम्बन्ध नहीं है, और हम तपागच्छियों के मत में कोई दोष नहीं है क्यों कि हम तो चतुर्दशी के दिन अर्थात् पूर्णिमा-क्षय के दिन विद्यमान हो चतुर्दशी और पूर्णिमा की आराधना मानते हैं।

अब यहाँ थोड़ा सोचने की बात यह है कि पूर्णिमा के क्षय-प्रसंग में आराधना का यह प्रकार जिस का डिण्डिम बजाते हुये श्री सागरानन्द सूरि फिर रहे हैं, यदि उस काल के तपागच्छीय विद्वानों को सम्मत होता तो वे खरतर को यह भी मुहतोड़ उत्तर दे सकते थे कि हमारे मत में तो एक दिन दो तिथियों की आराधनायें मान्य नहीं हैं पर आपको ( खरतर को ) तो दो तिथियों की आराधनायें एक दिन माननी ही पड़ेंगी, जो न उचित ही है और न सम्भव ही। यह उत्तर न देने से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह आराधना-प्रकार-उन्हें सम्मत नहीं था।

तत्त्वतरंगिणी में पञ्चम गाथा को व्याख्या करते समय चतुर्दशी के दिन क्षीण पूर्णिमा की सत्ता का समर्थन करते हुये कहा गया है कि इस विषय में कुछ युक्तियां कही जा चुकी हैं और कुछ युक्तियां क्षीण तिथि और वृद्ध तिथियों का सामान्य लक्षण बताते समय कही जांयगी। इस कथन के अनुसार आगे चल कर सत्रहवीं गाथा के उत्तरार्ध के व्याख्यान-प्रसङ्ग में जो तिथि जिस दिन समाप्त होती है उस दिन को उस तिथि से युक्त मानना चाहिये-इस रूप में उस युक्ति को कह कर उपसंहार किया गया है कि पूर्णिमाक्षय के दिन चतुर्दशी और पूर्णिमा दोनों

समाप्त होती हैं अतः उस दिन चतुर्दशी के समान ही पूर्णिमा का भी अस्तित्व है। और समाप्ति के आधार पर अस्तित्व का समर्थन करना सर्वथा तर्कसङ्गत भी है कारण कि जिस दिन जिसका अस्तित्व ही न होगा उस दिन उसकी समाप्ति भी कैसे हो सकती है ! तो इस प्रकार तिथि–क्षय के दिन क्षीण तिथि की सत्ता में उस दिन उस तिथि की समाप्ति को हेतु कहने से स्पष्ट सूचित होता है कि क्षय के दिन सूर्योदय–काल से ही क्षीण तिथि के अस्तित्व की कल्पना निर्मूल है।

यहाँ भी श्रीसागरनन्द सूरि ने यह कल्पना खड़ी करने का प्रयास किया है कि "या या तिथिः, तत्तत्तिथित्वेन" यह न कह कर जो "या तिथिः, तत्तिथित्वेन" इस प्रकार एक ही एक यत् और तत् शब्द से युक्त वाक्य का प्रयोग किया गया है, उससे प्रतीत होता है कि एक दिन एक ही तिथि की समाप्ति और सत्ता होती है, पर यह कल्पना सङ्गत नहीं है क्यों कि ऐसा मानने पर उपसंहार में एक ही दिन दो तिथियों की समाप्ति बताना असंगत होगा और यदि दो तिथियों की समाप्ति होने पर भी एक ही की सत्ता मानेंगे तो समाप्त होने वाली जिस तिथि की सत्ता न मानेंगे उसमें व्यभिचार होने से समाप्ति को सत्ता की साधकता जो प्रकृत ग्रन्थ से विवक्षित है वह न हो सकेगी। और यदि यह नियम मानेंगे कि जिस दिन जिस तिथि की समाप्ति तिथ्यन्तर की समाप्ति की पूर्ववर्तिनी न हो उस दिन वह तिथि मानी जानी चाहिये तो किसी दिन किसी भी तिथि की सत्ता सिद्ध न होगी क्योंकि प्रत्येक तिथि की समाप्ति उसके बाद वाली तिथि की समाप्ति की पूर्ववर्तिनी होती है। और यदि उस नियम का परिवर्तन इस रूप में करेंगे कि जिस दिन जिस तिथि की समाप्ति

में उस दिन होने वाली तिथ्यन्तर की समाप्ति की पूर्ववर्तिता न हो उस दिन वह तिथि होगी तो जिन दिनों में एक ही एक तिथि की समाप्ति होती है उन दिनों में तिथि की सत्ता न सिद्ध होगी। इस लिये अन्ततोगत्वा जिस दिन जो तिथि समाप्त हो उस दिन वह तिथि माननी चाहिये इस साधारण नियम को मान कर एक दिन दो तिथियों को समाप्ति होने पर उस दिन दो तिथियों की सत्ता माननी ही होगी। अब इस पर यह कुतर्क करना कि एक दिन दो तिथियों की समाप्ति और सत्ता के प्रतिपादन में तात्पर्य होने पर दो यत् और दो तत् शब्द का प्रयोग कर ऐसे वाक्य का विन्यास करना चाहिये कि जिससे यह अर्थ निर्गत हो कि जिस दिन जो जो तिथि समाप्त हो उस दिन वह वह तिथि स्वीकार करनी चाहिये, नितान्त अनुचित है क्यों कि ऐसा मानने पर एक ही तिथि की समाप्ति वाले दिनों में तिथि की सत्ता ही सिद्ध न होगी?

इसी प्रसंग में "किं किमप्यष्टम्या रहोवृत्त्या समर्पितं यन्नष्टाऽप्यष्टमी परावृत्त्याभिमन्यते, पाक्षिकेण च किमपराद्धं? यत्तस्य नामापि न सह्यते" इस ग्रन्थ के "नष्टाऽप्यष्टमी परावृत्त्याभिमन्यते" इस भाग की श्रीसागरानन्द सूरि ने यह व्याख्या करने का उद्योग किया है कि क्षीण भी अष्टमी सप्तमी को हटा कर उसके स्थान में औदयिकी बन जाती है। यहाँ उनसे इस विषय में यह पूछना चाहिये कि "परावर्त्य" शब्द का "हटा कर" यह अर्थ तो होता है, यह सारा संस्कृतज्ञ समाज जानता है, पर "परावृत्त्य" शब्द का भी "हटाकर" यह अर्थ होता है यह उन्हों ने कहाँ से सीखा? और यदि णिच् प्रत्यय का अन्तर्भाव मानकर उस शब्द से उस अर्थ को प्रकट करने का अभिप्राय हो तो उन्हें बतलाना चाहिये कि वैसा

मानने का आधार क्या है ?

इस लिये "परावृत्त्याभिमन्यते" इस वाक्य में "परावृत्त्य अभिमन्यते" ऐसा पदच्छेद न मानकर "परावृत्त्या"—अभि-मन्यते" ऐसा पदच्छेद मानना चाहिये, और "परावृत्त्या" इस शब्द की "परस्याः वृत्त्या" ऐसी व्युत्पत्ति कर के उस पूरे वाक्य भाग का यह अर्थ करना चाहिये कि क्षीण अष्टमी के दिन अष्टमो सप्तमी की स्थिति के साथ रहती है, अथवा "परा-वृत्त्या" शब्द की "परस्मिन् अवृत्त्या" यह व्युत्पत्ति करके उस वाक्य-खण्ड की यह व्याख्या करनी चाहिये कि उत्तर दिन में सम्बन्ध न होने से अर्थात् पूर्व दिन में ही समाप्त हो जाने से पूर्व दिन में ही अर्थात् सप्तमी के औदयिकीत्व वाले दिन को ही क्षीण अष्टमी·मानी जाती है। ऐसा अर्थ करने से उस पूरे वाक्य-समुदाय का भाव यह होगा कि जब क्षीण अष्टमी की सत्ता सप्तमी के दिन इसी आधार पर मानते हो कि अष्टमी उसी दिन समाप्त हो जाती है, उसके अगले दिन उसका सम्बन्ध नहीं होता, तो यह बताओ कि क्षीण चतुर्दशी ने ऐसा कौन सा अपराध किया है जिसके कारण उक्त आधार की समता होते हुए भी उसके ( क्षीण चतुर्दशी के ) सम्बन्ध में दूसरे प्रकार की कल्पना करते हो ? अथवा ऐसा कल्पनाभेद करने के लिये अष्टमी से कोई उत्कोच प्राप्त किया है ?

"खरतर" के मत का खण्डन करते हुये तत्त्वतरंगिणीकार ने यह प्रश्न उठाया है कि यदि आप पूर्णिमा में क्षीणचतुर्दशी का अनुष्ठान करेंगे तो उसे पूर्णिमा का अनुष्ठान कहेंगे या चतुर्दशी का, यदि चतुर्दशी का अनुष्ठान कहेंगे तो मिथ्या भाषण का दोष होगा क्यों कि पूर्णिमा के दिन चतुर्दशी है नहीं, और यदि उसे पूर्णिमा का अनुष्ठान कहेंगे तो चतुर्दशी के अनुष्ठान का लोप

होगा। इस ग्रन्थ को देखने से ज्ञात होता है कि चतुर्दशी के अनुष्ठान में पूर्णिमा का अनुष्ठान अन्तर्भूत हो जाता है परन्तु पूर्णिमा के अनुष्ठान में चतुर्दशी का अनुष्ठान अन्तर्भूत नहीं होता। अन्यथा पूर्णिमा में क्रियमाण अनुष्ठान को चतुर्दशी का अनुष्ठान कहने पर पूर्णिमा के अनुष्ठान-लोप की भी बात ठीक वैसे ही कहनी चाहिये थी जैसे उसे पूर्णिमा का अनुष्ठान कहने पर चतर्दशी के अनुष्ठानलोप की बात कही गई है।

तो इस प्रकार जब चतुर्दशी के अनुष्ठान के साथ पूर्णिमा के अनुष्ठान का हो जाना सम्भव है तो फिर क्षीण पूर्णिमा की आराधना के लिये पूर्णिमाक्षय के दिन से चतुर्दशी को पीछे घसीटने की श्रीसागरानन्द सूरि की बात कैसे संगत हो सकती है?

"तत्त्वतरंगिणी" में पाँचवीं गाथा की व्याख्या में "खरतर" के प्रश्न का उत्तर देते हुए "चतुर्दश्यां द्वयोरपि विद्यमानत्वेन तस्या अप्याराधनं जातमेव" इस ग्रन्थ से कहा गया है कि चतुर्दशी के दिन चतुर्दशी और पूर्णिमा दोनों के विद्यमान रहने से पूर्णिमा की भी आराधना हो जाती है। "पूर्णिमा की भी" कहने से स्पष्ट ही सूचित होता है कि उस दिन चतुर्दशी की आराधना तो होती ही है पर साथ ही पूर्णिमा की भी आराधना सम्पन्न हो जाती है। इसी प्रकार उस ग्रन्थ में अठारहवीं गाथा की व्याख्या में भी "एवं क्षीणतिथावपि कार्यद्वयमद्य कृतवानहमित्यादयो दृष्टान्ताः स्वयमूह्याः" इस वाक्य से क्षीणपूर्णिमा के दिन क्षीणपूर्णिमा और चतुर्दशी दोनों की आराधना रूप दो कार्यों का होना स्पष्ट शब्दों में कहा गया है।

"तत्त्वतरंगिणी" में पाँचवी गाथा की व्याख्या में कहा गया है कि जैसे घट और पट से युक्त भूतल में घट और पट के अस्तित्व

का ज्ञान भ्रमरूप नहीं होता उसी प्रकार सूर्योदय के समय त्रयोदशी से और अन्य समयों में चतुर्दशी से युक्त दिन को चतुर्दशी के अस्तित्व का ज्ञान भी आरोप-रूप नहीं हो सकता, कारण कि उस दिन त्रयोदशी और चतुर्दशी इन दोनों तिथियों के समाप्त होने के नाते उस दिन उन दोनोंका अस्तित्त्व है। यह कथन, चतुर्दशी के क्षय के दिन अकेली चतुर्दशी का ही अस्तित्व होता है त्रयोदशी का नहीं—इस श्रीसागरनन्दसूरि के मत के प्रतिकूल है, क्योंकि उस दिन यदि चतुर्दशी-मात्र का अस्तित्व सम्मत होता तो चतुर्दशी से युक्त दिन में चतुर्दशी के अस्तित्व का ज्ञान भ्रम रूप नहीं हो सकता इस बात के समर्थन में दृष्टान्त-रूप से घट युक्त भूतल में घटास्तित्व के ज्ञान का ही प्रदर्शन करना चाहिये था न कि घट और पट-इस उभय से युक्त देश में घट और पट के अस्तित्व–ज्ञान का। एवं उस दिन अस्तित्व भी चतुर्दशीमात्र का ही बताना चाहिये था न कि त्रयोदशी तथा चतुर्दशी दोनों का। किन्तु उक्त स्थल में तो समाप्ति के आधार पर दोनों के ही अस्तित्व का समर्थन किया गया है।

इसी प्रकरण में चतुर्दशी के दिन क्षीण पूर्णिमा की आराधना का समर्थन करने वाले तपागच्छी विद्वानों के प्रति "खतर" का यह प्रश्न मिलता है कि क्या जब दो तीन कल्याणकतिथियाँ क्रम से आती हैं तब भी आप ऐसा ही करते हैं। इस प्रश्न का आशय सुनिश्चितरूप से यही है कि जैसे पूर्णिमा के क्षय में चतुर्दशी के दिन ही क्षीण पूर्णिमा और चतुर्दशी दोनों की आराधनायें आपको मान्य हैं क्या उसी प्रकार क्रमागत कतिपय कल्याणकतिथियों में अन्तिम तिथि का क्षय होने पर एक ही दिन क्षीण और अक्षीण कल्याणक तिथियों की आराधनायें भी आप को मान्य हैं?

श्रीसागरानन्द सूरि को इस प्रश्न पर भी दृष्टि देनी चाहिये और सोचना चाहिये कि उनके मत में यह प्रश्न कैसे उपपन्न होगा ? क्योंकि उनके कथनानुसार तो चतुर्दशी के दिन चतुर्दशी और चीणपूर्णिमा इन दोनों की आराधनावों का तपागच्छ के तात्कालिक विद्वानों द्वारा समर्थन किया जाना मान्य नहीं है।

उक्त प्रश्न का उत्तर तपागच्छ की ओर से जब यह दिया गया कि पूर्व की अक्षीण कल्याणक-तिथि के दिन उस तिथि और आगे की क्षीण कल्याणक-तिथि–इन दोनों के विद्यमान रहने से उस एक ही दिन इन दोनों की आराधनायें साथ ही हो जाती हैं, तब "खरतर" ने पुनः प्रश्न किया कि एक कल्याणक-तिथि के बाद वाली दूसरी कल्याणक तिथि के क्षय-स्थल में उस क्षीण कल्याणक के उत्तर दिन या भविष्यद् वर्ष की कल्याणक तिथि के दिन उसकी तपस्या के अनुष्ठान का प्रचलन क्यों है ? इस प्रश्न का उत्तर तपागच्छ की ओर से यह दिया गया है कि कल्याणक के आराधक प्रायः विशेष तप के अभिग्रही होते हैं और उनमें भी कोई निरन्तर तप का अभिग्रही होता है और कोई सान्तर तप का। सान्तर तप का अभिग्रही भविष्यद् वर्ष की कल्याणक तिथि को लेकर अपने तप की पूर्ति करता है और निरन्तर तप का अभिग्रही क्षीणकल्याणक तिथि के उक्त दिन को लेकर अपने तप की पूर्ति करता है। पर इसका अर्थ यह नहीं है कि क्षीणकल्याणक के दिन क्षीण और अक्षीण दोनों कल्याणकों की आराधना सम्पन्न न होने से वह ऐसा करता है। क्योंकि आराधना तो दोनों की एक दिन सम्पन्न हो ही जाती है। हाँ, छः उपवास रूप तप का उसका संकल्प एक दिन मात्र से नहीं पूरा होता, इसलिए उसकी पूर्ति के निमित्त उसे दिनान्तर का ग्रहण करना पड़ता है। यह ठीक वैसा ही क्रम है जैसा

चातुर्मासिक षष्ठ तप के अभिग्रही का पूर्णिमा के क्षय स्थल में होता है। वहाँ भी तो यही बात है कि यद्यपि चतुर्दशी के दिन ही चतुर्दशी और क्षीण पूर्णिमा को आराधनायें हो जाती हैं तथापि चतुर्दशी के एक दिन मात्र से संकल्पित षष्ठ (छः उपवास) की पूर्ति न होने से अग्रिम दिन को लेकर उसकी पूर्ति की जाती है।

इस उत्तर से भी यह निर्विवाद रूप से सिद्ध होता है कि क्रमिक दो पर्व तिथियों में दूसरी तिथि का क्षय रहने पर पूर्व तिथि में ही दोनों तिथियों की आराधनाओं का होना शास्त्र सम्मत तथा शिष्टाचार–परम्परा-सम्मत है।

आश्चर्य की बात यह है कि इस उत्तर के उपर्युक्त अर्थ के इतना अधिक स्पष्ट रहने पर भी श्रीसागरानन्द सूरि ने इसका विपरीत अर्थ कैसे समझा? उनका अर्थ यह है कि पर्व-तिथि की आराधना तप, पौषध आदि अनेक प्रकारों से होती है, इसलिये एक दिन दो पर्व तिथियों की आराधनायें नहीं हो सकतीं। हाँ, कल्याणक-तिथि की आराधना केवल तप से भी सम्भव है, पर एक दिन मात्र के तप से दो कल्याणकों की आराधनायें नहीं हो सकतीं, इस लिये क्रमिक दो कल्याणकों में दूसरे का क्षय होने पर दोनों की आराधना के लिये दिनान्तर का ग्रहण आवश्यक है।

इस प्रकार का अर्थ उस उत्तर के मूल वाक्योंसे कैसे निकलता है? और ऐसा अर्थ व्यक्त करने का प्रकृत में क्या उपयोग है? एक दिन के तप से दो कल्याणकों की आराधनायें क्यों नहीं हो सकतीं? जब कि तत्तत् तिथि की आराधना का का अर्थ तत्तत् तिथि से युक्त दिन में शास्त्र, और परम्परा प्राप्त तप आदि का अनुष्ठान करना ही है। यह सब श्रीसूरिमहाशय की विचित्र बुद्धि ही जान सकती है।

क्षीण पूर्णिमा की आराधना चतुर्दशी में और चतुर्दशी की आराधना त्रयोदशी में करनी चाहिये—इस श्रीसागरानन्द सूरि की व्यवस्था में "उदयं मि जा तिही, सा पमाणमिअरीइ कीरमाणीये । आणाभंग णवत्थामिच्छत्त विराहणं पावे" इस शास्त्र के अनुसार निम्न चार दोष भी अनिवार्यतया प्राप्त होते हैं ।

( १ ) जो तिथि स्वभावतः जिस दिन सूर्योदयकाल में पड़ती हो उस तिथि की उसी दिन आराधना करनी चाहिये—इस जैनशास्त्रीय आज्ञा का भंग ।

( २ ) जो तिथि जिस दिन स्वभावतः सूर्योदय का स्पर्श करती है उस दिन उस तिथि की आराधना के नियम का परित्याग कर देने पर एक ही सूर्योदय से और दो दिनों से सम्बन्ध रखने वाली तिथि की पूर्व और उत्तर दिनों में आराधना की अव्यवस्थारूप अनवस्था ।

( ३ ) जिस दिन जो तिथि स्वभावतः सूर्योदय काल में न हो उस दिन उस तिथि की जैनशास्त्र से अनादिष्ट आराधना को जैनशास्त्र से आदिष्ट मानना—इस प्रकार का मिथ्यात्व ।

( ४ ) जो तिथि स्वभावतः जिस दिन सूर्योदय-काल में होती है उस दिन उस तिथि की जैन-शास्त्र-विहित आराधना न करके अयोग्य काल में करने से उस पवित्र पर्वतिथि की विराधना ।

अतः इन दोषों से त्राण पाने के लिये यह परमावश्यक है कि धार्मिक जैन समाज श्रीसागरानन्द सूरि को अपने शास्त्र-विरुद्ध मत का प्रचार बन्द करने की प्रभाव-पूर्ण सम्मति दे ।

"उदयं मि जा तिही" इत्यादि शास्त्र उत्सर्ग है तथा "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र अपवाद है । और अपवाद शास्त्र की प्रवृत्ति उत्सर्ग शास्त्र की अपेक्षा शास्त्रीय व्यवस्था के अनुसार प्राथ-

मिक होती है। इस लिये "क्षये पूर्वा" इत्यादि प्रथम प्रवृत्त शास्त्र से जब क्षीण पूर्णिमा का चतुर्दशी के दिन और चतुर्दशी का त्रयोदशी के दिन औदयिकीत्व व्यवस्थित हो लेगा तब "उदयं मि जा तिही" यह शास्त्र प्रवृत्त होगा और उस दशा में ऊर्ध्वोक्त चारों दोषों के औदयिको तिथि की आराधना का विपर्यय रूप बीज न होने से उनकी प्रसक्ति न होगी।

श्रीसागरानन्द सूरि का यह तर्क भी ठीक नहीं है। कारण कि उत्सर्ग और अपवाद की परिधि में वही शास्त्र आ सकते हैं जिनका क्षेत्र समान हो, पर यहाँ तो क्षेत्र-भेद है, क्योंकि "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र क्षीण और वृद्ध तिथियों की आराधना की व्यवस्था करने को प्रवृत्त है न कि अक्षीण और अवृद्ध तिथियों की, कारण कि उनकी आराधना के विषय में किसी प्रकार की अनुपपत्ति की शंका ही नहीं है। ऐसी स्थिति में उस शास्त्र का वही व्यापार मानना न्याय्य होगा जिससे क्षीण और वृद्ध तिथियों की आराधना की व्यवस्था हो जाय एवं अक्षीण तथा अवृद्ध तिथियों की उनके मुख्य काल में आराधना होने में किसी प्रकार की आँच भी न आये। और यह बात, जिस दिन जो तिथि समाप्त हो उस दिन वह तिथि औदयिकी समझी जानी चाहिये—इस पारिभाषिक औदयिकीत्व को आराधना का प्रयोजक मान लेने से सम्भव हो जाती है। ऐसे सुन्दर प्रकार के रहते हुये भी मालूम नहीं कि श्रीसागरानन्द सूरि को, चतुर्दशी के दिन क्षीण पूर्णिमा को औदयिकी मानना और चतुर्दशी के स्वभाव-सिद्ध टिप्पणोक्त औदयिकीत्व को छोड़कर उसे त्रयोदशी के दिन औदयिकी मानना—यह कदर्थना क्यों इतनी प्यारी हो गई है कि उससे वह अपना पल्ला छुड़ाने में असमर्थ हो रहे हैं। हाँ, तो उपर्युक्त प्रकार से यह सिद्ध हो जाने पर कि "क्षये

पूर्वा" इत्यादि शास्त्र का क्षेत्र क्षीण और वृद्ध तिथियाँ ही हैं, "उदयं मि जा तिही" इस शास्त्र का अक्षीण और अवृद्ध तिथियों में निरंकुश आदेश चलने में कोई बाधा नहीं है।

समाप्तिमूलक पारिभाषिक औदयिकीत्व को सब पर्व-तिथियों की आराधना का प्रयोजक मानने पर सूर्योदय-स्पर्श-रूप औदयिकीत्व को आराधना का प्रयोजक बतलाने वाले "तिथिश्च प्रातः" "चाउम्मासि......" "पूजा पच्चक्खाणं," इत्यादि शास्त्रों का अनादर होगा-यह शंका भी संगत नहीं है, क्योंकि उक्त औदयिकीत्व को आराधना का प्रयोजक बनाने के मूल में जो उनका उद्देश्य है, वह यही है कि जिससे पहले दिन सूर्योदय के बादसे आरम्भ हो कर दूसरे दिन सूर्योदय का स्पर्श करने वाली पर्व तिथियों की पहले दिन आराधना करने में लोक-प्रवृत्ति का परिहार हो, सो तो परिभाषिक औदयिकीत्व को भी आराधना का प्रयोजक मानने पर सम्पन्न हो ही जाता है, अतः उन शास्त्रों के अनादर का कोई प्रसंग नहीं है।

श्रीसागरानन्द सूरि "उदयं मि जा तिही" इत्यादि शास्त्र को उत्सर्ग और "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र को अपवाद मानते हैं, जिसका अर्थ यह होता है कि सूर्योदय-स्पर्शरूप औदयिकीत्व को अक्षीण तिथियों की ही आराधना का प्रयोजक मानना चाहिये, अन्यथा यदि उस औदयिकीत्व को सब पर्व तिथियों की आराधना का प्रयोजक मानेंगे तो उक्त शास्त्रों के उत्सर्गापवाद-भाव का अर्थ ही क्या होगा ?

"क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र को औदयिकीत्व-सम्पादन के द्वारा यदि क्षीण तिथियों की आराधना का उपपादक माना जायगा तो "उदयं मि जा तिही" इस शास्त्र का, क्षीण पर्व-तिथि और जिन पर्व-तिथियों की अनन्तर पर्व-तिथि क्षीण हो वह, इन

दोनों प्रकार की तिथियों से भिन्न पर्व–तिथियों में संकोच करना होगा। इसलिये "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र का पारिभाषिक औदयिकीत्व को आराधना का प्रयोजक मानने में तात्पर्य स्वीकार कर अक्षीण पर्व–तिथिमात्र में "उदयं मि" इत्यादि शास्त्र का लाघवयुक्त संकोच मानना ही उचित है।

यह भी विचार करने की बात है कि यदि "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र को क्षीणतिथि के सूर्योदयस्पर्श रूप औदयिकीत्व का सम्पादक मानेंगे तब पर्वानन्तरपर्वतिथि के क्षय के दिन उस क्षीणतिथि के औदयिकी बन जाने पर उसके पूर्व की पर्वतिथि अनौदयिकी हो जायगी। फिर उस दशा में उस पहली तिथि को औदयिकी बनाने का क्या उपाय होगा? यदि कहें कि वही "क्षये पूर्वा" शास्त्र उसे भी औदयिकी बनायेगा, तो यह ठीक नहीं होगा, कारण कि टिप्पण में क्षीण रूप से निर्दिष्ट तिथि को ही औदयिकी बनाने में उस शास्त्र का तात्पर्य मानना न्याय्य है, क्योंकि उस शास्त्र के प्रकट होने के पूर्व तिथि का क्षय टिप्पण से ही प्राप्त है। दूसरी बात यह है कि शब्द का विरम्य व्यापार मान्य न होने के कारण उस एक ही शास्त्र का पहले क्षीण द्वितीय पर्वतिथि को औदयिकी बनाने और पीछे दूसरी तिथि के औदयिकी बन जाने से क्षय को प्राप्त हुई पहली तिथि को औदयिकी बनाने में क्रमिक व्यापार नहीं माना जा सकता। और सबसे बड़ी बात तो यह है कि जब पहली पर्व-तिथि के औदयिकीत्व की रक्षा करना परमावश्यक ही है तो उसे पहले अनौदयिकी बनाकर बाद में फिर औदयिकी बनाने का व्यापार कीचड़ में पग डाल कर बाद में उसे धोने की क्रिया के समान अज्ञानमूलक है।

थोड़े शब्दों में उपर्युक्त सारे विचारों का सारभूत अर्थ यह

समझना चाहिये कि क्षीण पर्वतिथियों में सूर्योदय के स्पर्श की कल्पना के बिना ही परिभाषिक औदयिकीत्व के द्वारा उनकी आराधना का उपपादन युक्ति और शास्त्र के अनुसार सम्भव है। इसलिये "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र का क्षीणपर्व तिथि को औदयिकी बनाते हुये उसके पूर्व की अपर्व तिथि को औदयिकी बनाने में स्वारस्य मानना अनावश्यक और टिप्पण की स्वीकृत प्रमाणता का घातक होने से अनुचित है। इसी प्रकार पूर्व की अक्षीण पर्व तिथि और अनन्तर की क्षीण पर्व तिथि दोनों की एक दिन आराधना भी युक्ति, शास्त्र और चिरन्तन परम्परा से सम्मत होने से पर्वानन्तर पर्व तिथि के क्षय-प्रसंग में भी क्षय के दिन केवल क्षीण तिथि को और पहले दिन पर्व तिथि को औदयिकी बनाने की आवश्यकता न होने के कारण वहाँ भी दोनों तिथियों के पूर्ववर्ती अपर्व तिथि को अनौदयिकी बनाने तक उक्त शास्त्र-वचन का व्यापार मानना निष्प्रयोजन और असंगत है। इस-लिये यह बात निर्विवाद है कि पूर्वोक्त पाँचों प्रकारों में से पहले प्रकार को अपनाकर श्रीसागरानन्द सूरि ने विवेक-गाम्भीर्य का परिचय नहीं दिया है, बल्कि भयंकर भूल की है।

दूसरे और तीसरे* प्रकार प्रायः समान ही हैं और निर्विवाद रूप से शास्त्र, युक्ति और पुरातन जैनसामाचारी से समर्थित हैं। इस लिये उन प्रकारों द्वारा "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस शास्त्र को क्षीणपर्व तिथि की आराधना का उपपादक मानने में कोई दोष नहीं हैं। श्रीरामचन्द्रसूरि ने उन्हीं प्रकारों से उक्त-शास्त्र को क्षीण पर्व तिथि की आराधना का व्यवस्थापक माना है। उनके मतानुसार उक्तशास्त्र की व्याख्या इस प्रकार समझनी चाहिये—

* देखिये हि० पु० पृ० सं० ८३

क्षये–तिथि वा पर्वतिथि के क्षय (सूर्योदय काल में असम्बन्ध) का निर्देश टिप्पण में प्राप्त होने पर, पूर्वा—अपने पूर्व सूर्योदय से आरम्भ होने वाले-फलतः अपनी समाप्ति-वाले दिन की तिथि की आराधना करनी चाहिये।

पर्व तिथियों की आराधना का विधान करने वाले, जिस दिन जो तिथि औदयिकी हो उस दिन को उस तिथि की आराधना का अंग बतलाने वाले और क्षीण पर्व तिथि की आराधना की व्यवस्था करने वाले इन सभी शास्त्र-वचनों की पारस्परिक एक-वाक्यता से जैन शास्त्रों का यह आदेश फलित होता है कि समस्त पर्व तिथियों की आराधना उनकी समाप्ति के दिन करनी चाहिये।

श्रीरामचन्द्र सूरि के इस प्रामाणिक वक्तव्य का आदर करने में किसी अप्रकट कारण वश असमर्थ होने से श्रीसागरानन्द सूरि ने "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र की आराधना-विधायकता का खण्डन करने के लिये यह हेतु उपस्थित किया है कि पर्व तिथियों की आराधना शास्त्रान्तर से प्राप्त है अतः "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र में उसका विधान नहीं माना जा सकता, क्योंकि विधान सर्वदा अप्राप्त वस्तु का ही होता है। पर इस हेतूपन्यास से भी उनका मनोरथ नहीं सिद्ध हो सकता, कारण कि जिन लोगों को यह भ्रम हो कि जैन शास्त्र औदयिकी पर्व तिथियों की ही आराधना का विधान करते हैं उनकी दृष्टि में क्षीण पर्व तिथियों की आराधना नहीं प्राप्त हो सकती, अतः वैसे लोगों के लिये "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र को आराधना का विधायक मानना सम्भव है तथा आवश्यक भी है। श्रीरामचन्द्र सूरि ने इसी दृष्टि से उस शास्त्र को आराधना का विधायक कहा है। पर उनके वक्तव्यों को थोड़ी सावधानी से देखने

पर उनका यह मत स्पष्ट हो जाता है कि उक्त शास्त्र क्षीण पर्व तिथि की आराधना का विधान करने के लिये नहीं प्रवृत्त है किन्तु क्षीण पर्व तिथि की समाप्ति जिस दिन होती है उस दिन को क्षीण तिथि की आराधना का अंग बतलाते हुये उसकी आराधना की व्यवस्था करने के लिये प्रवृत्त है। यह तथ्य गुजराती भाषा में प्रकाशित उनके "स्वपक्षस्थापन" नामक निबन्ध के निम्न उद्धरण से व्यक्त होता है—"क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" अगर "क्षये पूर्वा तिथिर्ग्राह्या" ए आज्ञा जे पर्व तिथि उदय तिथि रूपे प्राप्त थतीज न होय ते वी पर्व तिथि की मान्यता-आराधना नो दिवस नक्की करवाने माटेज छे"।

श्री सागरानन्द सूरि ने श्रीरामचन्द्रसूरि द्वारा प्रकट किये गये उक्त शास्त्रीय सिद्धान्त पर आघात पहुँचाने की भावना से एक और बड़ी छिछली बात कही है। और वह यह है कि श्रीरामचन्द्रसूरि, पर्वतिथि के क्षय में एक मास में ग्यारह ही पर्व तिथियों मानते हैं और वृद्धि के प्रसंग में तेरह मानते हैं। इसलिये उनके मत में "क्षये पूर्वा" यह शास्त्र ही निरर्थक हो जाता है। क्योंकि उसकी सार्थकता प्रतिमास में द्वादशपर्वी की आराधना के नियम का निर्वाह कराने से ही होती है। अतः जब पर्वतिथियों की बारह संख्या होने का नियम न रहेगा तब उस शास्त्र की निरर्थकता की आपत्ति अनिवार्य होगी। इस सम्बन्ध में हम यह कहने को बाध्य हैं कि उनकी यह बात नितान्त निराधार एवं मिथ्या है। पता नहीं कि किस आधार पर उन्होंने पर्वों की संख्या के बारे में श्रीरामचन्द्रसूरि का यह मत गढ़ लिया, जब कि तिथि के अनौदयिकीत्व रूप क्षय से तिथि का लोप और दो दिन औदयिकी होने रूप वृद्धि से तिथि का भेद न मानते हुये श्रीरामचन्द्रसूरि ने स्पष्ट ही कहा है कि क्षीण

पर्वतिथि सूर्योदयकाल में न होते हुए भी अपनी स्वतंत्र सत्ता और आराध्यता नहीं खोती तथा वृद्ध तिथि दो दिन सूर्योदय काल में होते हुये भी अपनी एकता कोर क्षित रखती है और केवल दूसरे ही दिन आराध्य होती है।

"श्री हीरप्रश्न" के बाईसवें पत्र में—पूर्णिमायाञ्च त्रुटितायां त्रयोदशीचतुर्दश्योः क्रियते, विस्मृतौ तु प्रतिपद्यपि" यह वाक्य उपलब्ध होता है। इसमें "त्रयोदशीचतुर्दशी" इस समस्त शब्द के आगे जो द्विवचन विभक्ति का प्रयोग किया गया है उसके आधार पर श्री सागरानन्दसूरि के समर्थकों का यह कहना है कि पूर्णिमा के क्षय-प्रसंग में त्रयोदशी का ही क्षय "श्रीहीरप्रश्न" को सम्मत है। अन्यथा यदि चतुर्दशी में चतुर्दशी और पूर्णिमा दोनों का सन्निवेश इष्ट होता तो त्रयोदशी शब्द का प्रयोग न करके चतुर्दशी शब्द के आगे एकवचन विभक्ति का ही प्रयोग किया गया होता। पर ऐसा नहीं किया गया है, अतः यह मानना आवश्यक है कि टिप्पण के अनुसार त्रयोदशी और चतुर्दशी में क्रम से चतुर्दशी और पूर्णिमा की आराधना के सूचनार्थ ही द्विवचनान्त "त्रयोदशीचतुर्दशी" शब्द का प्रयोग किया गया है। परन्तु यह कथन युक्त नहीं है, क्योंकि द्विवचनान्त "त्रयोदशीचतुर्दशी" शब्द का प्रयोग यह सूचित करने के लिये किया गया है कि पूर्णिमा के अक्षय में षष्ठतपको जैसे चतुर्दशी के दिन आरम्भ करके पूर्णिमा को समाप्त किया जाता है उसी प्रकार पूर्णिमा के क्षय में त्रयोदशी को आरम्भकर चतुर्दशी में उसकी समाप्ति करनी चाहिये। यह सूचना एकवचनान्त चतुर्दशी-शब्द के प्रयोग से नहीं साध्य हो सकती थी अतः द्विवचनान्त समस्त शब्द के प्रयोग का संविधान किया गया। उस द्विवचनान्त शब्द के

प्रयोग का यही प्रयोजन ग्रन्थकार को भी मान्य है—इस तथ्य की पुष्टि "त्रयोदश्यां विस्मृतौ प्रतिपद्यपि" इस अग्रिम ग्रन्थ से होती है। इसका अर्थ यह है कि यदि विस्मरणवश त्रयोदशी में षष्ठ का आरम्भ न हो सके तो चतुर्दशी को आरम्भ कर प्रतिपद् को भी समाप्त किया जा सकता है। श्रीसागरानन्दसूरि के कथनानुसार उस द्विवचनान्त शब्द के प्रयोग का प्रयोजन यदि चतुर्दशी और पूर्णिमा की आराधना का सूचन माना जायगा तो उक्त अग्रिम ग्रन्थ से जो विकल्प बताया गया है, उसकी संगति नहीं होगी। क्योंकि प्रतिपद् में चतुर्दशी वा पूर्णिमा का लेश भर भी सम्बन्ध न होने से उसको लेकर चतुर्दशी और पूर्णिमा की आराधना करने का उपदेश अनुचित है।

"निशीथचूर्णि" में "अभिवड्ढितसंवच्छरे जत्थ· अहिमासो पडति, तो असाढपुण्णिमाओ वीसति राते गले भण्णति ठियामो त्ति" यह वचन मिलता है। इसका भाव यह है कि युगान्त में आषाढ़ की वृद्धि होने पर दूसरी आषाढ़पूर्णिमा से बीस रात बीत जाने पर मुनि को एक निश्चित-स्थान में चातुर्मास के अन्त तक ठहरने का निश्चय कर लेना चाहिये।

यहाँ श्री सागरानन्दसूरि का कथन यह है कि उक्त वचन में आषाढ़ पूर्णिमा शब्द का जो प्रयोग किया गया है उससे सूचित होता है कि युगान्त में आषाढ़ की वृद्धि होने पर दूसरी आषाढ़ पूर्णिमा का "सूर्यप्रज्ञप्ति" "ज्योतिष्करण्डक" आदि जैनसम्प्रदाय के ज्योतिष-ग्रन्थों में जो क्षय होने की बात कही गई है उसकी वास्तविकता "निशीथचूर्णि" को मान्य नहीं है, अन्यथा पूर्णिमा का वास्तविक क्षय मानने पर उक्त वचन में उस आषाढ़ पूर्णिमा की विद्यमानवत् चर्चा नहीं हो सकती। श्रीसागरानन्दसूरि का यह कथन भी युक्तिशून्य ही है।

क्योंकि "सूर्यप्रज्ञप्ति" आदि प्रामाणिक ग्रन्थों के अनुसार जो लोग तिथि का वास्तविक क्षय मानते हैं वे भी क्षीण तिथि का अत्यन्त लोप न मान कर केवल सूर्योदय-काल में उसका अभाव मानते हैं और आराधना की दृष्टि से तो उस क्षीणतिथि की भी सत्ता और व्यवहार वे प्रधान रूप से मानते हैं। अतः तिथि-क्षय की सत्यता स्वीकार करने पर भी उक्त वचन में क्षीण पूर्णिमा का निर्देश असङ्गत नहीं हो सकता।

क्षीण आषाढ़ पूर्णिमा के दिन चतुर्दशी की सत्ता मानने पर पाक्षिक पर्वतिथि तथा उदयकालिक होने के नाते उसी का नाम-ग्रहण उचित प्रतीत होता है, न कि आषाढ़ पूर्णिमा का। अतः पूर्णिमा के नाम-ग्रहण से यही बात सिद्ध होती है कि उस दिन आरम्भ से अन्त तक पूर्णिमा ही है, चतुर्दशी तो उसके पूर्व दिन में ही है। इसलिए आषाढ़ पूर्णिमा के क्षय-प्रसङ्ग में त्रयोदशी के क्षय की ही वास्तविकता सिद्ध होती है। किन्तु विचार करने से यह बात भी ठीक नहीं जँचती। क्योंकि एक ही दिन चतुर्दशी और पूर्णिमा होने पर चतुर्दशी का प्राधान्य होते हुए भी यहाँ उसका नाम-ग्रहण उचित नहीं हो सकता, कारण कि यहाँ उसी तिथि का नाम बताना है जिससे बीसवीं रात्रि के बाद एक स्थान में चातुर्मास के अन्त तक ठहरने का निश्चय कर लेना मुनि के लिये आवश्यक है और जिससे पचासवीं तिथि को पर्युषणा-पर्व पड़े। पूर्णिमा से पचासवीं तिथि भाद्रपद-शुक्ल-चतुर्थी—पर्युषणा की प्रधान तिथि पड़ती है। अतः उसी का नाम-ग्रहण यहां पर उचित है। चतुर्दशी को लेने से भाद्रपद शुक्ल चतुर्दशी एक्यावनवीं तिथि पड़ेगी, अतः उसका नाम-ग्रहण नहीं किया गया। आषाढ़ पूर्णिमा के क्षय के दिन जब दोनों तिथियों की सत्ता मान्य है तो दोनों का ही निर्देश उचित होने से एक का ही निर्देश क्यों

किया गया ? यह शंका भी निराधार है क्यों कि "निशीथचूर्णि" का उक्त वचन उस दिन का सर्वाङ्गीण परिचय देने के निमित्त नहीं प्रवृत्त है, जिससे कि उभय के अनिर्देश और एक मात्र के के निर्देश का अनौचित्य प्राप्त हो।

चौथे प्रकार[1] से "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र को क्षीणतिथि की आराधना का उपपादक मानने वाले लोगों का अभिप्राय यह है कि जिस दिन अष्टमी आदि तिथियों का अनौदयिकीत्व-रूप क्षय होता है उस दिन सूर्योदयकाल में होने वाली सप्तमी आदि तिथियों में ही "क्षये पूर्वा" यह शास्त्र अपूर्व विधि की पद्धति से अष्टमी के तादात्म्य आदि के विधान से क्षीण अष्टमी आदि तिथियों को फलतः औदयिकी बना कर उन्हें आराधनार्ह बना देता है। सप्तमीत्व, अष्टमीत्त्व आदि धर्मों में परस्पर विरोध होने के कारण सप्तमी, अष्टमी आदि का परस्पर-तादात्म्य अनुचित है, यह शंका नहीं करनी चाहिये, क्यों कि विरुद्ध प्रतीत होने वाले धर्मों की एकनिष्ठता जैनशास्त्र को स्वीकृत है। अतः एक तिथि में आराधना आदि की अपेक्षा अष्टमीत्व के तथा लौकिक निमित्तान्तर की अपेक्षा सप्तमीत्व के समावेश होने में कोई बाधा नहीं है। यह बात केवल औत्प्रेक्षिक नहीं है किन्तु "तत्त्वतरंगिणी" के "नन्वौदयिकतिथिस्वीकारे...... प्रायश्चित्तादिविधौ चतुर्दश्येवेति व्यपदिश्यमानत्वात्" इस ग्रन्थ पर आधारित है। इस ग्रन्थ के पूर्व भाग में तपागच्छी के प्रति "खरतर" का यह प्रश्न प्रदर्शित किया गया है कि त्रयोदशी का चतुर्दशी-रूप से स्वीकार करना किस प्रकार शक्य हो सकता है ? इस प्रश्न का बीज निश्चित रूप से त्रयोदशीत्व

---

१ देखिये हि० पु० पृ० सं० ६९

और चतुर्दशीत्व के विरोध में निहित है। तपागच्छ की ओर से इस प्रश्न का यह उत्तर दिया गया है कि त्रयोदशी प्रायश्चित्तादि विधि में चतुर्दशी-रूप से ही व्यपदिष्ट होती है। इसका स्पष्ट भाव यही है कि प्रायश्चित्तादिकी अपेक्षा से त्रयोदशी में चतुर्दशीत्व का होना विरुद्ध नहीं है। अतः चतुर्थ प्रकार को स्वीकार करने वालों का यह कहना अत्यन्त युक्त है कि जब क्षीणतिथि की पूर्वतिथि का क्षय माने विना भी उक्त रीति से क्षीणतिथि में आराधनानुगुण औदयिकीत्व उपपन्न हो सकता है तब उसके लिये क्षीणतिथि के दिन आरम्भ से ही उसी की सत्ता मानने और उसके पूर्व की अपर्व तिथि का क्षय करने की श्रीसागरानन्द सूरि की धारणा नितान्त भ्रममूलक है। इसी प्रकार पूर्णिमा वा अमावास्या के क्षय के दिन आराधना-द्वय-रूप अपेक्षा भेद से चतुर्दशीत्व तथा पूर्णिमात्व वा अमावास्यात्व इन दोनों धर्मों का अस्तित्व होने के कारण पूर्णिमा-क्षय के दिन पूर्णिमा-मात्र को तथा अमावास्या-क्षय के दिन अमावास्या-मात्र को औदयिकी मानने एवं चतुर्दशी को त्रयोदशी के दिन औदयिकी मान कर उसके पूर्व दिन में त्रयोदशी का क्षय स्वीकार करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

"वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस उत्तरार्ध के सम्बन्ध में भी चतुर्थ-प्रकार-वादियों का ऐसा ही मन्तव्य है। उनका भाव यह है कि एक तिथि की आराधना एक ही दिन होनी चाहिये-यही जैन-शास्त्र और जैनसदाचार से प्राप्त है। इस कारण जो तिथि दो दिन औदयिकी होगी उसकी आराधना पूर्व और उत्तर दिन में विकल्प-रूप से प्राप्त होती है। और इस विकल्प-प्राप्ति का परिहार करने के लिए ही "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन की प्रवृत्ति है। उनके मतानुसार इस-वचन का अर्थ यह है कि

जो तिथि दो दिन सूर्योदय का स्पर्श करती है आराधना की अपेक्षा वह दूसरे ही दिन औदयिकी वा अष्टमी आदि रूप है, अर्थात् पहले दिन निमित्तान्तर की अपेक्षा औदयिकी और अष्टमी आदि रूप होते हुये भी आराधना की अपेक्षा अनौदयिकी और अष्टमीत्व आदि से शून्य ही है।

इन लोगों के अनुसार "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस भाग का अर्थ इस प्रकार है—क्षये—टिप्पण के द्वारा तिथि वा पर्व तिथि का क्षय ज्ञात होने पर, पूर्वा तिथिः—सप्तमी आदि औदयिकी तिथि, कार्या—आराधना के लिये अष्टमी आदि रूप से ग्राह्य है। "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस भाग का अर्थ इस प्रकार है—तथा वृद्धौ—और तिथि वा पर्वतिथि की वृद्धि होने पर ("तथा" शब्द चकार के अर्थ "और" में है) उत्तरा—अग्रिम—दिन—विशिष्ट तिथि ही, यह अर्थ ("तथा" शब्द को तिथि का परामर्शक मानने से एवं "वृद्धौ उत्तरा तथा" इस प्रकार की योजना करने से भी निकल सकता है) कार्या—आराधना के लिये औदयिकी अष्टमी आदि रूप से मान्य है।

"निर्णय-पत्र" में मध्यस्थ द्वारा की गई "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र की व्याख्या इस चौथे प्रकार पर ही आश्रित जान पड़ती है।

पांचवें प्रकार[1] को माननेवालों का कहना यह है कि "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" यह शास्त्रवाक्य क्षीण अष्टमी आदि पर्व तिथियों के प्रतिनिधि—रूप से उस दिन की सप्तमी आदि तिथियों की ही आराधना के द्वारा क्षीण पर्व तिथियों की आराधना की सम्पन्नता मानने का निर्देश करता है। इनके अनुसार

---

१ देखिये हि० पु० पृ० स० ६३

उक्त वचन की व्याख्या इस प्रकार होगी—क्षये—टिप्पण में अष्टमी आदि पर्वतिथियों का क्षय प्राप्त होने पर, पूर्वा—अष्टमी आदि के पूर्व की सप्तमी आदि तिथि, तिथिः—अष्टमी आदि तिथियों की प्रतिनिधि, कार्या—मानी जानी चाहिये, अर्थात् अष्टमी आदि के प्रतिनिधि रूप से आराधनार्थ ग्रहण की जानी चाहिये। अब यहाँ यदि कोई यह प्रश्न करे कि इस व्यवस्था में तो आराधना वस्तुतः सप्तमी आदि पर्व तिथियों की ही होगी तो फिर उस आराधना को अष्टमी आदि की आराधना कैसे कहा जायगा और उससे अष्टमी आदि की आराधना का फल भी कैसे होगा? तो उसका उत्तर यह है कि प्रतिनिधि के प्रति होनेवाले व्यवहार मूल पुरुष के प्रति होनेवाले व्यवहार माने जाते हैं तथा वैसा ही फल भी देते हैं। यह किसे विदित नहीं है कि किसी देश के राजा का प्रतिनिधि जब दूसरे देश में सम्मानित वा अपमानित होता है तो उससे राजा का ही सम्मानित वा अपमानित होना समझा जाता है। यह चौथा और पाँचवाँ प्रकार धर्म के अङ्गभूत तिथि आदि के निर्णयार्थ जैनसंघ द्वारा प्रमाणतया स्वीकृत टिप्पण की एवं सम्मानित जैनशास्त्रों की प्रमाणता पर आघात न पहुँचाने से तथा पहले प्रकार में होनेवाले पर्व-लोप आदि दोषों से मुक्त होने से निन्दनीय नहीं है।

अब अग्रिम पृष्ठों में "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस भाग के उत्थान का बीज तथा शास्त्र, युक्ति-सम्मत उसका व्याख्यान बताया जायगा।

यह पहले कहा जा चुका है कि पर्वतिथियों की आराधना का विधान करनेवाले और उनके औदयिकी होने के दिन को उनकी आराधना का अंग बताने वाले जैन शास्त्रीय वचनों की

एकवाक्यता से जैनशास्त्रों का यह आदेश सिद्ध होता है कि समस्त पर्व तिथियों की आराधना उनके औदयिकी होने के दिन करनी चाहिये। इस आदेश के अनुसार उन तिथियों को जो दो दिन औदयिकी होने से वृद्धा मानी जाती हैं, दो दिन आराधना प्राप्त होती है, पर यह प्राप्ति नियत न होकर पाक्षिक बन जाती है कारण कि एक पर्व तिथि की दो दिन आराधना जैनशास्त्र और जैनपरम्परा को स्वीकृत नहीं है। इस अस्वीकृति का बीज यह जान पड़ता है—जैनशास्त्रों ने पर्वतिथियों की आराधना का आदेश उनके औदयिकी होने के दिन किया है। इस आदेश का पालन वृद्ध तिथियों की किसी एक दिन आराधना कर देने से हो जाता है, अतः दो दिन आराधना करने में कोई विशेष फल और न करने में कोई दोष न होने से एक ही दिन आराधना करने में जनता की प्रवृत्ति स्वभावतः प्राप्त होती है, अतः एक तिथि को दो दिन आराधना स्वीकार्य नहीं है। इस पाक्षिक प्राप्ति को दूसरे दिन नियत कर देने के उद्देश्य से "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" यह शास्त्र उत्थित हुआ है। इसका अर्थ यह है कि—वृद्धौ—एक पर्वतिथि का दो सूर्योदय से सम्बन्ध होने पर, उत्तरा—दूसरे सूर्योदय से विशिष्ट तिथि ही, (यहाँ पर "ही" का बोधक 'एव' शब्द अध्याहार्य है, और वाक्य के पूर्व भाग में आया हुआ "तिथिः" शब्द योजनीय है) कार्या—आराधना के लिये ग्रहणार्ह है। यह भी कहा जा सकता है कि वृद्ध तिथि की आराधना के अंग रूप से दो दिनों की पाक्षिक प्राप्ति होने पर आराधनांगरूप में उत्तर दिन का ही नियमन इस वचन से विवक्षित है।

आराधना-विधायक वाक्य तथा उदय दिन की आराधना-ङ्गताका बोधक वाक्य एवं "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" यह

पूर्वार्ध तथा "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" यह उत्तरार्ध इन चारों की पारस्परिक एकवाक्यता से पर्वतिथियों की आराधना के सम्बन्ध में जैनशास्त्रों का यह आदेश सम्पन्न होता है कि सभी पर्वतिथियों की आराधना उन तिथियों की समाप्ति से अव्य-वहित-पूर्व सूर्योदय से आरम्भ होने वाले दिन अर्थात् उनकी समाप्ति के दिन करनी चाहिये।

उक्त व्यवस्था में यह शंका स्वभावत: उठती है कि वृद्ध तिथि की आराधना के अंगरूप से दो दिनों की पाक्षिक प्राप्ति में पूर्व दिन का ही आराध्य रूप से नियमन उचित है, क्योंकि उस दिन आराध्य तिथि सारे अहोरात्र में व्याप्त होकर विद्यमान है, पर इस शंका को महत्त्व देना निम्न दो कारणों से उचित नहीं है। एक तो यह कि जब पहले दिन को आराधनाङ्ग माना जायगा तो जिस तिथि की आराधना का आरम्भ पूर्व दिन में होगा दूसरे दिन उस तिथि के रहते ही उस आराधना का भंग होगा। दूसरा यह कि दूसरे दिन को आराधनाङ्ग मानने पर समस्त आराध-नाङ्ग दिनों का आराध्य तिथि की समाप्ति के दिन रूप में अनुगम हो जाता है और अन्य तिथियों के समान वृद्ध तिथियों की भी उनकी समाप्ति के दिन ही आराधना के स्वभाव-प्राप्त औचि-त्य की रक्षा हो जाती है।

"वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन का यह सुसंगत अर्थ स्वीकार कर लेने पर केवल दूसरे ही दिन वृद्ध पर्व तिथि का अस्तित्व नहीं प्राप्त होता। फलतः पर्व तिथि की टिप्पणोक्त वृद्धि को न मान कर उसके पूर्व की अपर्व तिथि की वृद्धि और पर्वानन्तर पर्व तिथि की भी टिप्पणोक्त वृद्धि को न मानकर दोनों पर्व तिथियों के पूर्व की अपर्व तिथि की वृद्धि माननी चहिये —इस श्रीसागरानन्द सूरि की अयौक्तिक एवं अप्रामाणिक

कल्पना के लिये कोई अवकाश नहीं रह जाता। इसके अतिरिक्त उनकी इस कल्पना के पीछे अनेक दोष भी हैं। जैसे—टिप्पण-विरोध, मृषा भाषण, पर्वलोप और भावी कारण से नष्ट कार्य की उत्पत्ति आदि। यह दोष इस प्रकार होते हैं:—

१—टिप्पण जहाँ पर्व तिथि की वृद्धि और उसके पूर्व की अपर्वतिथि की अवृद्धि बतलाता है वहाँ श्रासागरानन्दसूरि के मतानुसार उससे विरुद्ध पर्व तिथि की अवृद्धि और पूर्व की अपर्व तिथि की वृद्धि मानने से टिप्पण-विरोध।

२—वृद्धा पर्व तिथि को अवृद्धा और अवृद्धा अपर्व तिथि को वृद्धा कहने से मृषाभाषण।

३—पर्वानन्तर पर्व तिथि की वृद्धि के प्रसंग में पूर्व तिथि के टिप्पणोक्त उदयदिन को उसकी आराधना न करने से पर्वलोप।

४—उसी प्रसंग में पूर्णिमा वा अमावास्या के द्वितीयदिन-मात्रस्थ हो जाने से उसके पहले दिन को विगत चतुर्दशी की सत्ता मानने से भावी कारण 'पूर्णिमा' से नष्ट कार्य 'चतुर्दशी' की उत्पत्ति।

चौथे दोष को दूसरे शब्दों में यों समझना चाहिये—वृद्धिगत पूर्णिमा का केवल दूसरे दिन ही सत्ता मान लेने के परिणाम-स्वरूप ही पूर्णिमा के पहले दिन चतुर्दशी की सत्ता माननी पड़ती है, पर यह तभी सम्भव है जब पूर्णिमा को चतुर्दशी का कारण माना जाय और अन्यत्र जो पूर्ववर्ती कारण को अग्रिम क्षण में कार्य का उत्पादक माना जाता है उससे विरुद्ध यहाँ उत्तरक्षणवर्ती कारण को पूर्व क्षण में कार्य का उत्पादक माना जाय, किन्तु यह युक्ति तथा अनुभव से विरुद्ध है। यदि सागरानन्द सूरि की ओर से यह कहा जाय कि द्वितीय पूर्णिमा से प्रथम-पूर्णिमा के दिन नष्ट चतुर्दशी का जन्म उनको भी मान्य

नहीं हैं, उनका स्पष्ट आशय तो यह है कि कार्य-सामान्य के प्रति काल-सामान्य कारण है, काल-सामान्य के भीतर पूर्णिमा भी आती है और कार्य-सामान्य के भीतर चतुर्दशी भी आती है, अतः कार्य-सामान्य रूप से चतुर्दशी कार्य और काल-सामान्य रूप से पूर्णिमा उसका कारण होगी, कारण में कार्य-पद का उपचार सुचिर अभ्यस्त है, अतः प्रथम पूर्णिमा—रूप कारण में चतुर्दशी-रूप कार्य के बोधक चतुर्दशी पद का व्यपदेश किया जा सकता है। इसी आधार पर वह प्रथम पूर्णिमा के दिन चतुर्दशी की सत्ता घोषित करते हैं। तो यह कथन भी ठीक नहीं है, क्योंकि चतुर्दशी और पूर्णिमा ये कार्यविशेष और कालविशेष के बोधक शब्द हैं, अतः इनमें से एक का दूसरे के अर्थ में प्रयोग बिना विशेष कार्य-कारण-भाव के नहीं हो सकता। और प्रधान बात तो यह है कि उक्त प्रकार से प्रथम पूर्णिमा में चतुर्दशी का व्यपदेश मान लेने पर भी उस दिन चतुर्दशी की वास्तविक सत्ता, पूर्णिमा का अभाव, उसके पूर्व दिन तक त्रयोदशी की वृद्धि—यह सारी बातें तो सिद्ध होंगी नहीं, फिर उक्त-व्यपदेश-मात्र से श्रीसागरानन्द सूरि का मनस्तोष कैसे होगा ?

यदि उनकी ओर से यह कहा जाय कि वृद्ध पूर्णिमा की दूसरे दिन—मात्र सत्ता मान लेने के बल पर पहले दिन चतुर्दशी की और उसके पहले दिन तक त्रयोदशी की सत्ता की मान्यता श्रीसा० सू० को इष्ट नहीं है। बल्कि उनके कथनानुसार यही वस्तु-स्थिति है कि पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसंग में पूर्णिमा एकमात्र उत्तर दिन को ही है, और चतुर्दशी स्वभावतः ही उसके पहले दिन ही है एवं त्रयोदशी भी स्वभाव से ही दो दिन है। किन्तु टिप्पण को इस वस्तुस्थिति का पता नहीं है, अतः

"वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" यह शास्त्रवचन इस तथ्य का प्रतिपादन करने को प्रवृत्त हुआ है, तो यह कथन भी संगत नहीं है, क्योंकि किस दिन कौन तिथि है ? इस बात के निर्णय में टिप्पण की ही प्रमाणता जैनशास्त्र को मान्य है। इसीलिये "तत्त्वतरंगिणी" में इक्कीसवीं गाथा की व्याख्या में स्पष्ट कहा गया है कि तिथि-निर्णय के लिये टिप्पण देखना चाहिये वा टिप्पण के जानकार से पूछना चाहिये—"नो चेत् टिप्पणमवलोकनीयम्, तद्वेत्ता वा प्रष्टव्यः"। यदि कहें कि यह गौरवपूर्ण उक्ति जैनसिद्धान्त-टिप्पण के सम्बन्ध में हो सकती है न कि लौकिक टिप्पण के, तो यह भी युक्त नहीं है, क्यों कि जैन टिप्पण के लुप्त हो जाने पर "श्री विचारामृतसंग्रह" के सोलहवें पृष्ठ में तथा "श्री प्रवचनपरीक्षा" के १९० और ४४१ पृष्ठों में लौकिकटिप्पण को ही तिथिनिर्णय में प्रमाण मानने की बात विस्तार से कही गई है।[1]

इस प्रसंग में श्रीरामचन्द्र सूरिका यह कथन भी बड़ा मनोरम और मननीय है कि जब वृद्धिगत पूर्णिमा से उपगूढ़ होनेपर भी पहला दिन नपुंसक होने के नाते पूर्णिमा में आराधना का आधान नहीं कर सकता अथवा पूर्णिमा ही नपुंसक होने से अपने गात्र-स्पर्शी प्रथम दिन को आराधनाङ्ग नहीं बना सकती तो प्रथम दिन के संसर्ग में न आनेवाली चतुर्दशी उसके द्वारा आराधनाको कुक्षिगत कैसे कर सकेगी, अथवा चतुर्दशी का स्पर्श न करनेवाला प्रथम दिन ही उसके द्वारा आराधना का जनक कैसे बन सकेगा ? इसलिये वृद्ध पूर्णिमा के प्रथम दिन चतुर्दशी की आराधना सम्पन्न करने का श्री० सा० सू० का मनोरथ पूर्ण नहीं हो सकता।

१ देखिये मू० पु० पृष्ठ सं० ७९, ८०

यदि कहें कि वृद्ध पूर्णिमा का प्रथम दिन न नपुंसक ही है और न चतुर्दशी के संसर्ग से शून्य ही है, किन्तु "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस शास्त्र की आज्ञा से पूर्णिमा द्वितीय-दिन-मात्रस्थ हो जाने पर चतुर्दशी से अपना अव्यवधान बनाये रखने के लिये चतुर्दशी को अपने पूर्व दिन से योग करने के निमित्त निमन्त्रित कर लेती है, अतः पूर्व-दिन-युक्ता चतुर्दशी आराधना को कुक्षिगत कर लेने में समर्थ हो जाती है। इसी प्रकार पूर्णिमा भी नपुंसक नहीं है किन्तु उक्त शास्त्र के आदेशानुसार वह प्रथम दिन के साथ सम्बन्ध न कर द्वितीय दिन के ही साथ सम्बन्ध करने को बाध्य कर दी जाती है. अतः वह दूसरे दिन के ही योग से आराधना-गर्भा बनती है। और त्रयोदशी को जिसके ललाट में चतुर्दशी का निकट अनुचरी होकर रहना ही लिखा है, चतुर्दशी के पूर्णिमा के प्रथम दिनाङ्क में प्रविष्ट हो जाने पर चतुर्दशी के टिप्पण-सम्मत दिन तक पहुँचने को बाध्य होना पड़ता है। इस विषय में किया ही क्या जा सकता है जब कि "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस शास्त्र के उग्र शासन के समक्ष टिप्पण को अपनी सम्मति लौटा लेनी पड़ती है और बेचारी तिथियों को भी अपने अभिभावक की परवशता में शास्त्रशासन की उद्भट विभीषिका से अगम्य-गमन करना पड़ता है।

इस पर यही निवेदन करना है कि जैनशास्त्रों के शासन में ऐसी उग्रता नहीं होती जिससे किसी उचित मर्यादा का लोप, शासनाधिकारियों में परस्पर-संघर्ष और अनेक कदाचारों का प्रसार होने का अशोभन प्रसंग खड़ा हो सके। इसलिये "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस शास्त्र-शासनका भी ऐसा ही भाव होना चाहिये; जिससे टिप्पण के तिथियों का

अभिभावक बने रहने की मर्यादा का लोप, टिप्पण की अक्षुण्ण प्रमाणता घोषित करने वाले "श्रीविचारामृत-संग्रह" "श्री-प्रवचन-परीक्षा" आदि प्रामाणिक जैनशास्त्रग्रन्थों से इस शास्त्र का संघर्ष और योग्य पूर्णिमा से गृहीत-त्यक्त वा नपुंसकभूत प्रथम पूर्णिमा के सम्पर्क से दूषित दिन के साथ सम्पर्क करने के निमित्त पवित्र चतुर्दशी द्वारा अपने निजी दिन से सम्बन्ध-विच्छेद आदि कदाचारों का प्रसार न हो।

यदि यह कहा जाय कि जैसे नपुंसक व्यक्ति अपनी सन्तान-जनन करने में ही असमर्थ होता है वैसे पूर्णिमा भी अपने नामाङ्कित कार्यों में ही असमर्थ होती है—यही बात श्रीप्रवचन परीक्षाकारने उस ग्रन्थ के ४०८ और ४०९ पृष्ठों में कही है। इसलिये प्रथम पूर्णिमा से पूर्णिमा की आराधना का कार्य भले न हो पर चतुर्दशी की आराधना होने में कोई बाधा नहीं है, पर यह कथन भी युक्त नहीं है, कारण कि आद्य पूर्णिमा को पूर्णिमा की आराधना प्राप्त थी अतः ग्रन्थकार ने उसके प्रति उसकी असमर्थता घोषित कर उस प्राप्ति का परिहार किया, परन्तु चतुर्दशी की आराधना प्रथम पूर्णिमा को प्राप्त नहीं थी, इसलिये चतुर्दशी की आराधना के प्रति उसकी असमर्थता बताने का कोई अवसर नहीं था, अतः वह बात ग्रन्थकार ने नहीं कही। इसलिये ग्रन्थकार द्वारा पूर्णिमा में चतुर्दशी की आराधना के प्रति अक्षमता न बतलाने मात्र से यह कल्पना नहीं की जा सकती कि पूर्णिमा में चतुर्दशी की आराधना हो सकने में ग्रन्थकार की सम्मति है।

क्लीब पूर्णिमा जब पहले दिन अपनी ही आराधना की प्रसवित्री नहीं होती तो वह चतुर्दशी की आराधना की प्रस-वित्री कैसे हो सकती है?—श्रीरामचन्द्र सूरि के इस प्रश्न का

समाधान करने के निमित्त श्री० सा० सू० ने एक बड़ा तुच्छ तर्क उपस्थित किया है, वह यह कि जैसे नपुंसक नारी सन्तान पैदा करने में असमर्थ होने पर भी युद्ध आदि कठिनतर कार्यों को बड़ी कुशलता से कर लेती है उसी प्रकार आद्य पूर्णिमा भी अपनी आराधना-सम्पन्न करने में अशक्त होने पर भी चतुर्दशी की आराधना को तो सम्पन्न कर ही सकती है। इस पर हमारा कथन यह है कि यह तुच्छोक्ति श्री० सा० सू० के प्रश्न का किञ्चित् भी स्पर्श न कर सकने वाली बुद्धि का ही फल है। उनके प्रश्न का तो स्पष्ट आशय यह है कि जैसे जो नारी नपुंसकता के कारण मानव–सन्तान पैदा करके अपने पति को सन्तानवान् नहीं बना सकती, वह देवसन्तान का जनन कर उसके द्वारा अपने पति को पिता के पद पर सुतरां नहीं बिठा सकती, वैसे ही प्रथम पूर्णिमा जब अपने नामांकित आराधना को सम्पन्न कर उससे अपने दिवस को आराधनावान् नहीं बना सकती तब चतुर्दशी जैसे प्रधान पाक्षिक पर्व तिथि की आराधना को सम्पन्न कर उससे उस दिवस को आराधनावान् कैसे बना सकती है? इस प्रश्न का उत्तर श्री सा० सू० की उस सारहीन उक्ति से कैसे हो सकता है? इसे पाठक स्वयं सोचें।

पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसंग में पूर्णिमा की आराधना दूसरे दिन व्यवस्थित हो जाने पर प्रथम पूर्णिमा के दिन को ही चतुर्दशी की आराधना करने के औचित्य के समर्थन में श्री सा० सू० ने जो एक यह युक्ति दी है कि ऐसा न करने पर चतुर्दशी और पूर्णिमा की आराधना में अव्यवधान के नियम का भंग हो जायगा, वह भी ठीक नहीं है क्यों कि उक्त नियम में कोई प्रमाण नहीं है।

"आचारमयसामाचारी" के तीसरे पत्र में और "श्रीसेन-प्रश्न" के १०५ वें पृष्ठ में प्रतिमाधर श्रावक और श्राविका के लिये चतुर्दशी और पूर्णिमा में षष्ठ करने का विधान है, पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसंग में इसकी उपपत्ति तभी हो सकती है जब चतुर्दशी तथा पूर्णिमा की अव्यवहित आराधना की जाय, इस लिये उस विधान से यह अनुमान निर्बाध रूप से किया जा सकता है कि वृद्धा पूर्णिमा के प्रथम दिन को ही चतुर्दशी-मानना शास्त्रसम्मत है। श्री० सा० सू० का यह कथन भी संगत नहीं है, कारण कि चतुर्दशी और पूर्णिमा को सदा षष्ठ ही होना चाहिये—इस बात में उक्त ग्रन्थों का तात्पर्य स्वीकार करने में कोई युक्ति नहीं है, उनका तात्पर्य तो यही हो सकता है कि चतुर्दशी और पूर्णिमा में जहाँ अव्यवधान हो वहाँ षष्ठ करना चाहिये और जहाँ (पूर्णिमा की वृद्धि में) वह न हो वहाँ चतुर्दशी और पूर्णिमा को पृथक् पृथक् दो उपवास करना चाहिये, ऐसा करने से भी चतुष्पर्वी की आराधना उपपन्न हो जाती है। अशक्त व्यक्ति के लिये पूर्णिमा में केवल आमिल आदि ही कर लेने का शास्त्र में आदेश मिलता है, जिसका यह निर्वि-वाद भाव है कि सम्भवानुसार ही षष्ठ की कर्तव्यता का आदेश शास्त्र में किया गया है। तात्पर्य यह कि चतुर्दशी और पूर्णिमा के स्वभाव-प्राप्त अव्यवधान-स्थल में भी जब अशक्ति रहने पर षष्ठ त्याग का संकेत शास्त्र ने कर रखा है तब पूर्णिमा की वृद्धि के प्रसंग में षष्ठ की अनिवार्य कर्तव्यता में शास्त्र का आदेश मानने में कोई युक्ति नहीं है।

"सेनप्रश्न", तृतीय उल्लास के सतासीवें पृष्ठ में—"एकादशी की वृद्धि में श्रीहीरविजयसूरि के निर्वाण—महिमा के सम्बन्ध में पौषध उपवास आदि कार्य कब करना चाहिये— पूर्व एकादशी

में वा उत्तर एकादशी में (एकादशीवृद्धौ श्रीहीरविजयसूरीणां निर्वाणमहिमपौषधोपवासादिकृत्यं पूर्वस्यामपरस्यां वा किं विधेयम्०) इस प्रश्न का यह उत्तर दिया गया है कि औदयिकी एकादशी में करना चाहिये—(औदयिक्येकादश्यां श्रीहीरविजय सूरिनिर्वाणपौषधादि विधेयम्)।

यहाँ पर श्री० सा० सू० की कल्पना के अनुसार इस उत्तर ग्रन्थ का यह अभिप्राय है कि एकादशी अपनी वृद्धि में एक ही दिन औदयिकी होती है, यदि दो दिन उसका औदयिकी होना इष्ट हो तो इस ग्रन्थ से उक्त प्रश्न का उत्तर ही नहीं हो सकता, क्योंकि दो दिन एकादशी के औदयिकी होनेपर यह निश्चय होना शेष ही रह जाता है कि पूर्व वा उत्तर किस औदयिकी में उक्त पौषधादि कार्य करने चाहिये।

इस पर हमारा कथन यह है कि—वृद्धा एकादशी को एक दिन-मात्र औदयिकी मानने पर भी तो इस ग्रन्थ से उक्त प्रश्न का समाधान नहीं हो सकता, कारण कि उत्तरदाता ने यह तो बतलाया नहीं कि वृद्धा एकादशी किस दिन औदयिकी है और प्रश्नकर्ता को टिप्पण से एकादशी का दो दिन औदयिकी होना ज्ञात है, ऐसी स्थिति में "औदयिकी एकादशी में करना चाहिये" इस उत्तर से प्रश्नकर्ता का मनस्तोष कैसे हो सकता है। इसलिये "औदयिक्येकादश्याम्" इस उत्तर वाक्य का यह अर्थ करना होगा कि एकादशी जिस दिन औदयिकी ही हो अर्थात् अस्तकाल से सम्बद्ध न हो उस दिन की एकादशी में ही उक्त कार्य करने चाहिये। और यह अर्थ तभी सम्भव होगा जब वृद्धा एकादशी का दो दिन वास्तविक सम्बन्ध माना जाय।

"पूर्णिमा और अमावास्या की वृद्धि में पहले औदयिकी

तिथि आराध्य मानी जाती थी किन्तु मेरे पूज्य तात पहले दिन की तिथि को आराध्य मानते हैं, ऐसी स्थिति में उचित क्या है, औदयिकी को आराध्य मानना वा पूर्व दिन की तिथि को आराध्य मानना ? (पूर्णिमाऽमावास्ययोर्वृद्धौ पूर्वमौदयिकी तिथि-राराध्यत्वेन व्यवह्रियमाणाऽऽसीत् केनचिदुक्त श्रीतातपादाः पूर्वतनीमाराध्यत्वेन प्रसादयन्ति तत्किम् ) किसी व्यक्ति के इस प्रश्नवाक्य में आये औदयिकी शब्द का भी उत्तर दिन की तिथि—यही अर्थ करना होगा, क्योंकि "सूर्योदयकालिकी" अर्थ करने पर उक्त प्रश्न की सम्भावना ही नहीं रह जाती, कारण कि प्रश्नकर्ता पञ्चाङ्ग के अनुसार वृद्धा तिथि को दो दिन सूर्योदयकालिकी समझता है।

उक्त प्रश्न का जो यह उत्तर दिया गया है कि पूर्णिमा और अमावास्या की वृद्धि में औदयिकी ही तिथि आराध्य रूप से ग्रहण की जानी चाहिये—पूर्णिमाऽमावास्ययोर्वृद्धौ औदयिक्येव तिथिराराध्यत्वेन ग्राह्या—इसमें आये औदयिकी शब्द का भी यही अर्थ करना होगा कि जिस दिन पूर्णिमा वा अमावास्या उदयकालिक ही हो अस्तकालिक न हो उसी दिन को अर्थात् उत्तर दिन की ही तिथि, क्योंकि "सूर्योदयकालिकी तिथि ग्रहण की जानी चाहिये" इस कथन से प्रश्नकर्ता का मनस्तोष न होगा कारण कि वह टिप्पण के अनुसार वृद्धा तिथि को दो दिन सूर्योदयकालिकी समझता है।

इस प्रकार इस प्रश्नोत्तर वाक्य से भी "औदयिक्येकादश्याम्" इस वाक्य के औदयिकी शब्द के उक्त अर्थ का ही समर्थन होता है।

अथवा उत्-ऊर्ध्वम्, अयते-गच्छति, इति उदयः— बाद में प्राप्त होने वाला दिन—उत्तर दिन, तत्र भवा—उस में होने

वाली, इस व्युत्पत्ति से "औदयिक्येकादश्याम्" इस वाक्य में आये हुये औदयिकी शब्द का अर्थ करना चाहिये—उत्तर दिन की तिथि। औदयिकी शब्द का यह अर्थ स्वीकार करने पर ही "पूर्वस्यामपरस्यां वा"—पूर्व दिन की एकादशी में वा उत्तर दिन की एकादशी में—इस प्रश्न के अनुरूप उत्तर का, अर्थात् उत्तर दिन की एकादशी में-इस उत्तर का लाभ "औदयिक्ये-कादश्याम्" इस वाक्य से होगा।

कहने का अभिप्राय यह है कि "एकादशीवृद्धौ श्रीहीर-विजयसूरीणां निर्वाणमहिमपौषधोपवासादि विधेयम" इस प्रश्न वाक्य से प्रश्नकर्ता की जो यह जिज्ञासा सूचित होती है कि एकादशी की वृद्धि में श्रीहीरविजयसूरि के निर्वाण-सम्बन्धी पौषध उपवास आदि कार्य पूर्व दिन की एकादशी में करने चाहिये वा उत्तर दिन की एकादशी में? उसकी निवृत्ति जिज्ञा-सित दिनों की एकादशियों में किसी एक दिन की एकादशी के निश्चयात्मक उत्तर से ही होगी न कि औदयिकी एकादशी में—इस प्रकार के अस्पष्ट उत्तर से। कारण कि जिज्ञासाऽनुकूल उत्तर से ही जिज्ञासा की निवृत्ति होने का नियम होने से—औदयिकी एकादशी में करना चाहिये--इस उत्तर से औदयिकी एकादशी में करना चाहिये वा अनौदयिकी एकादशी में—इसी जिज्ञासा की निवृत्ति हो सकती है न कि-पूर्व दिन की एकादशी में करना चाहिये वा उत्तर दिन की एकादशी में करना चाहिये-इस जिज्ञासा की निवृत्ति हो सकती है। इसलिये इस जिज्ञासा के अनुरोध से "औदयिक्येकादश्याम्" इस उत्तरवाक्य का यही अर्थ करना उचित है कि उत्तर दिन की एकादशी में करना चाहिये।

यहाँ यह शंका उठ सकती है कि "औदयिक्येकादश्याम्"

इस उत्तरवाक्य का--औदयिकी एकादशी में करना चाहिये— यह स्पष्ट अर्थ स्वीकार कर उसके अनुरूप जिज्ञासा के प्रकटन में प्रश्नवाक्य के ही तात्पर्य की कल्पना क्यों न की जाय, क्यों प्रश्नवाक्य को एक विशेष प्रकार की जिज्ञासा का बोधक मानकर उसके अनुरूप अर्थ की सिद्धि के लिये उत्तरवाक्य की खींचातानी की जाय। परन्तु यह शंका ठीक नहीं है, कारण कि औदयिकी एकादशी में करना चाहिये—इस उत्तर के अनुरूप तो यही जिज्ञासा होगी कि औदयिकी में करना चाहिये वा अनौदयिकी में, पर यह जिज्ञासा हो ही नहीं सकती, क्योंकि जैन शास्त्रों में आराधना के लिये औदयिकी तिथि के ही ग्रहण का आदेश है। दूसरी बात यह कि उक्त प्रश्न वृद्धा एकादशी के सम्बन्ध में है और वृद्धा एकादशी को प्रश्नकर्ता टिप्पणानुसार दोनों दिन औदयिकी ही समझता है अतः वृद्धा एकादशी के विषय में अनौदयिकीत्व—पक्ष उपस्थित ही नहीं हो सकता।

यदि यह शंका करें कि "औदयिक्येकादश्याम्" इस उत्तर वाक्य का उत्तर दिन की एकादशी में यह अर्थ नहीं माना जा सकता, कारण कि यदि यह अर्थ उत्तर-कर्ता को विवक्षित होता तो "पूर्वस्यां परस्यां वा" इस प्रश्न के अनुसार उत्तर में उत्तर-कर्ता ने "औदयिक्येकादश्याम्" न कह कर "परस्यामेकादश्याम्" यही कहा होता, तो यह भी ठीक नहीं है क्योंकि प्रश्न वाक्य के समान ही उत्तर वाक्य की भाषा भी होनी चाहिये यह नियम नहीं है, नियम तो इतना ही है कि उत्तर वाक्य को प्रश्न वाक्य से प्रकट होने वाली जिज्ञासा का निवर्तक होना चाहिये, सो उस नियम का पालन तो "औदयिक्येकादश्याम्" इस वाक्य से भी उक्त अर्थ को लेकर हो ही जाता है।

पर्व तिथि की वास्तविक वृद्धि के विरुद्ध एक यह भी बात श्रीसागरानन्द सूरि जी ने कही है कि यदि टिप्पण के अनुसार पर्व तिथि की वास्तविक वृद्धि मानी जायगी तो "श्रीहीर प्रश्न" में आये हुये "यदा चतुर्दश्यां कल्पो वाच्यते, अमावास्यादिवृद्धौ वा अमावास्यायां प्रतिपदि वा कल्पो वाच्यते तदा षष्ठतपः क्व विधेयम्"—चतुर्दशी के बाद भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी तक किसी तिथि की हानि होने पर चतुर्दशी में, अमावास्या की वृद्धि होने पर अमावास्या में और प्रतिपद् से भा० शु० चतुर्थी तक किसी तिथि की वृद्धि होने पर प्रतिपद् में जब कल्पसूत्र का वाचन आरम्भ होता है तब षष्ठतप कब करना चाहिये ? इस प्रश्न वाक्य में प्राप्त होने वाले अमावास्या शब्द का जो बिना किसी विशेषण के प्रयोग किया गया है वह असंगत हो जायगा, क्योंकि अमावास्या की वास्तविक वृद्धि मानने पर पहली अमावास्या वा दूसरी अमावास्या का केवल अमावास्या शब्द से निश्चित रूप से लाभ न होने के कारण प्रश्न वाक्यार्थ का सम्यक् प्रकार से ज्ञान न होगा। श्री सा० सू० की यह बात भी ठीक नहीं है, क्योंकि भाद्र० शुक्ल चतुर्थी जो पर्युषणापर्व की प्रधान तिथि है उसे कल्पसूत्र के—वाचनारम्भ-दिन से पाँचवे दिन पड़ना चाहिये-यह जैनधर्म का एक सुप्रसिद्ध नियम है, इसका निर्वाह अमावास्या की वृद्धि होने पर दूसरी अमावास्या में कल्पसूत्र के वाचन का आरम्भ होने से ही होगा, अतः उक्त नियम को जानने वाले व्यक्ति को केवल अमावास्या शब्द से भी दूसरी अमावास्या का ज्ञान हो जायगा। दूसरी बात यह है कि उक्त वाक्य में अमावास्या शब्द को प्रतिपद् शब्द का सन्निधान प्राप्त है अतः इस सन्निधान के कारण भी प्रतिपद् के अव्यवहित पूर्व अमावास्या में अमावास्या

शब्द का तात्पर्य सरलता से ज्ञात हो सकता है। और यदि निर्विशेषण अमावास्या के कथन से यह कल्पना की जायगी कि अमावास्या की वृद्धि वास्तविक नहीं है, किन्तु वह टिप्पणोक्त दो दिनों में से केवल दूसरे ही दिन है, तो निर्वि-शेषण प्रतिपद् शब्द से दूसरी प्रतिपद् का ग्रहण निराधार हो जायगा। क्यों कि अपर्वतिथि होने से प्रतिपद् की वृद्धि उन्हें भी मान्य होने के कारण उसके विषय में अमावास्या वाली नीति लागू न होगी, और यदि प्रतिपद् शब्द का तात्पर्य उक्त नियम के आधार पर द्वितीय प्रतिपद् में माना जायगा तो उसी नियम के बल से द्वितीय अमावास्या में अमावास्या शब्द के भी तात्पर्य का निश्चय होने में कोई बाधा न होने के कारण अमावास्या की वृद्धि के विरुद्ध उक्त निराधार कल्पना का समा-दर नहीं किया जा सकता।

अमावास्या की वास्तविक वृद्धि मानने पर कल्प सूत्र के श्रवणके अङ्गभूत षष्ठतप का विधान न हो सकेगा, क्यों कि षष्ठतप अव्यवधान, क्रमयुक्त दो तिथियों में हो सम्पन्न होता है, पर वृद्धिपक्ष में चतुर्दशी और द्वितीय अमावास्या में तुच्छ-रूपा प्रथम अमावास्या से व्यवधान हो जाता है। परन्तु विचार करने पर इस आपत्ति का उद्भावन उचित नहीं प्रतीत होता क्यों कि यह आपत्ति प्रतिपद् की वृद्धि मानने के पक्ष में भी है। कारण कि उस पक्ष में भी चतुर्दशी और प्रथम प्रतिपद् में अमा-वास्या से व्यवधान होता है। इसलिये प्रतिपद् की वृद्धि में त्रयोदशी और चतुर्दशी में षष्ठ करके अमावास्या में उसकी पारणा करना और प्रतिपद् में एक उपवास के साथ कल्पसूत्र के श्रवण का आरम्भ करना अथवा प्रथम और द्वितीय प्रतिपद् में सम्पन्न होने वाले षष्ठके आरम्भ के साथ प्रथम

प्रतिपद् में कल्पसूत्र के श्रवण का आरम्भ करना जैसे मान्य होगा उसी प्रकार अमावास्या की वृद्धि के पक्ष में भी त्रयोदशी और चतुर्दशी में किये गये षष्ठ की प्रथम अमावास्या में पारणा कर द्वितीय अमावास्या में एक उपवास के साथ अथवा द्वितीय अमावास्या और प्रतिपद् में सम्पन्न होने वाले षष्ठ के आरम्भ के साथ द्वितीय अमावास्या में कल्पसूत्र के श्रवण का आरम्भ भी माना जा सकता है। अतः अमावास्या की टिप्पणोक्त वृद्धि मानने में आनाकानी करना कदाग्रह-मात्र है।

पर्वतिथियों का क्षय और वृद्धि न मानकर उसके पूर्व और पूर्वतर अपर्वतिथियों का क्षय तथा वृद्धि मानने में एक यह भी संकट होगा कि जब पर्वानन्तर-पर्वतिथि के प्रसङ्ग में पूर्व पर्वतिथि की वृद्धि और उत्तर पर्वतिथि का क्षय साथ ही प्राप्त होगा तब पूर्व और उत्तर दोनों पर्वतिथियों की आराधना दुर्घट हो जायगी कारण कि "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन के अनुरोध से क्षीणा उत्तर पर्वतिथिका औदयिकीत्व जिस दिन प्राप्त होगा उसी दिन "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन के बल से वृद्धा पूर्वपर्वतिथि का भी औदयिकीत्व प्राप्त होगा और एक दिन दो तिथियों का सूर्योदयकाल में अस्तित्वरूप औदयिकीत्व हो नहीं सकता। और यदि उक्त शास्त्रीय वचन के बल से दो तिथियों का औदयिकीत्व एक दिन स्वीकार भी कर लिया जाय तो भी एक दिन दो तिथियों की आराधना परमतानुसार नहीं हो सकती क्योंकि परमत में एक दिन दो तिथियों की आराधना मान्य नहीं है।

यदि कहें कि ऐसे प्रसंग में "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन से क्षय-प्राप्त उत्तर पर्वतिथि के औदयिकीत्व की व्यवस्था क्षयदिन में पहले हो जागगी, अतः उस दिन सूर्योदयकाल से उत्तर तिथि की ही व्याप्ति होने से उस दिन पर्व तिथि का सम्बंध

लुप्त हो जाने के कारण पर्वतिथि की वृद्धि असिद्ध हो जायगी। फलतः "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन की प्रवृत्ति न होने से प्रथम दिन में पूर्व पर्वतिथि के औदयिकीत्व एवं आराधना और दूसरे दिन उत्तर पर्वतिथि के औदयिकीत्व एवं आराधना की उपपत्ति हो जायगी। तो यह कथन भी ठीक नहीं है। कारण कि जब पूर्व पर्वतिथि की वृद्धि और उत्तर पर्वतिथि का क्षय दोनों ही टिप्पण-द्वारा उपस्थित हैं तब "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इसी की प्रवृत्ति पहले क्यों होगी? प्रत्युत पूर्व पर्वतिथि की वृद्धि पहले उपस्थित होने के नाते "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन की ही प्रवृत्ति पहले प्राप्त होती है। अतः यह निर्विवाद है कि इस वचन की प्रवृत्ति के अङ्गभूत टैप्पणिक वृद्धिनिर्देश के रहते इस वचन की प्रवृत्ति नहीं रोकी जा सकती।

आचार्य उमास्वातिजी का "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन कल्याणक तिथियों के सम्बन्ध में नहीं है किन्तु उनसे भिन्न क्षीण एवं वृद्ध पर्वतिथियों के ही सम्बन्ध में है—यह बात जो श्री सागरानन्दसूरिजी ने कही है, वह भी ठीक नहीं है, क्यों कि उनकी इस मान्यता के जो कारण प्रतीत होते हैं वे दोषमुक्त नहीं हैं। वे कारण निम्नलिखित हैं—

(१) यदि कल्याणक-तिथियों को भी "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन का विषय माना जायगा तो अक्षीण अष्टमी आदि पर्व तिथियों के अनन्तर किसी कल्याणक तिथि का क्षय प्राप्त होने पर क्षय दिन में उसको औदयिकी बनाने के अनुरोध से अक्षीण पर्वतिथि को एक दिन पीछे खींचना होगा, फलतः उस अक्षीण पर्वतिथि की आराधना उसके टिप्पणोक्त मुख्यकाल में न हो सकेगी।

(२) जब अनेकों कल्याणक-तिथियां और तदतिरिक्त पर्वति-

थियां क्रम से प्राप्त होती हैं, जैसे वैशाख शुक्ल सप्तमी से वै-शु० पूर्णिमा पर्यन्त, तब उनमें से अन्तिम तिथि का क्षय होने पर क्षय-दिन में उसको औदयिकी बनाने के अनुरोध से पूर्व की सभी तिथियों को एक एक दिन पीछे खींचना होगा। इसका परिणाम यह होगा कि आगे पीछे की दो तीन तिथियों का आलोचन कर तिथि-निर्णय करके धर्मादि के अनुष्ठान में प्रवृत्त होने का जो जनता का अभ्यास पड़ा हुआ है, उसके अनुसार टिप्पणोक्त काल में पूर्व तिथियों की आराधना करने के बाद अन्तिम तिथि के क्षय का ज्ञान होने पर बीती हुई पर्व तिथियों की पुनः एक एक दिन पीछे आराधना न हो सकने से और जिस काल में उनकी आराधना की गई है उसे "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्र के अनुसार उन तिथियों का उचित काल न होने से कर्ता को उन तिथियों की उचित काल में आराधना न करने के प्रत्यवाय का भाजन होना पड़ेगा।

(३) प्रत्येक संवत्सर में ७० कल्याणक तिथियाँ और प्रत्येक मास में द्वितीया, पञ्चमी आदि अनेक पर्व तिथियाँ भी होती हैं, इस कारण प्रायः प्रत्येक मास में कुछ कल्याणक-तिथियाँ तथा पर्व तिथियाँ आती हैं, और उनमें कभी किसी का क्षय एवं किसी की वृद्धि भी होती है। ऐसी स्थिति में "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र के अनुसार यदि क्षीण एवं वृद्ध कल्याणक-तिथियों तथा तद्भिन्न पर्व तिथियों का टिप्पणोक्त काल अस्वीकार किया जायगा तो प्रायः प्रतिमास में अनेक तिथियों के विषय में टिप्पण को अप्रमाण मानना होगा। फलतः पूरे टिप्पण पर अविश्वास होने की स्थिति पैदा हो जाने से जो तिथियाँ जिन दिनों में क्षीण अथवा वृद्ध रूप से टिप्पण में निर्दिष्ट हैं वे उन दिनों में क्षीण वा वृद्ध रूप से भी हैं वा नहीं ?

इस प्रकार का अनिवार्य सन्देह उत्पन्न हो जाने से "क्षये पूर्वा" इस वचन की प्रवृत्ति के मूल का ही उच्छेद हो जायगा।

(४) प्रकरण के वल से "क्षये पूर्वा" इत्यादि वाक्य में आये हुये तिथि पद का तात्पर्य प्रधान पर्वतिथियों में ही ज्ञात होता है, इसलिये कल्याणकतिथियों को उक्त वाक्य का विषय मानना न्याय्य नहीं है।

(५) उक्त वचन को यदि कल्याणक-तिथि-विषयक माना जायगा तो जैनशास्त्र के उन प्रामाणिक ग्रन्थों का विरोध होगा जिन में कल्याणकतिथियों को उक्त वचन की अविषयता तथा तद्भिन्न पर्वतिथियों को ही उसकी विषयता सूचित करने वाले उक्त वचन के व्याख्यान प्राप्त होते हैं।

(६) कल्याणकतिथियों की आराधना लोकाचार के अनुसार सम्पन्न हो सकती है अतः प्रयोजन न होने से उन्हें उक्त वचन का विषय मानना ठीक नहीं है।

इन उपर्युक्त कारणों में एक भी ऐसा नहीं है जिसके वल से यह सिद्ध हो सके कि कल्याणकतिथियाँ "क्षये पूर्वा" इस वचन के विषय नहीं हैं किन्तु उनसे भिन्न पर्वतिथियाँ ही उसके विषय हैं।

(१) जैसे—पहला कारण तभी युक्त हो सकता है जब टिप्पण-निर्दिष्ट काल को तत्तत् तिथियों का मुख्यकाल माना जाय। और यदि ऐसा माना जायगा तो कल्याणक से भिन्न पर्व-तिथि मात्र को ही उक्त वचन का विषय मानने पर भी पर्वानन्तर पर्वतिथि के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में श्रीसागरानन्दसूरि के मतानुसार पूर्व पर्वतिथियों की आराधना टिप्पणोक्त मुख्यकाल में न होने से कर्ता को कथित रीति से प्रत्यवाय भागी होना ही पड़ेगा।

( २ ) दूसरा कारण भी श्रीसागरानन्दसूरि के उक्त मनोरथ की पूर्ति नहीं कर सकता, क्योंकि धर्मानुष्ठान में तिथिनिर्णय आदि के लिये जितनी सावधानी अपेक्षित है उतनी सावधानी न करने का कुफल कर्ता को भोगना ही चाहिये। श्रीसागरानन्द-सूरि जी को भी यह बात माननी पड़ेगी, अन्यथा "क्षये पूर्वा" इस वचन को कल्याणकातिरिक्त-पर्वतिथि-मात्र-विषयक मानने पर भी क्षीण वा वृद्ध पूर्णिमा वा अमावास्या को ध्यान में न रख कर चतुर्दशी की आराधना टिप्पणोक्त काल में कर देने पर ऐसे प्रसङ्ग में "क्षये पूर्वा" इस शास्त्र-सम्मत चतुर्दशी के काल में ( त्रयोदशी के दिन ) उसकी आराधना न करने का दोष कर्ता को लगेगा ही।

( ३ ) तीसरा कारण भी उक्त अर्थ को सिद्ध करने में असमर्थ ही है, कारण कि यदि उक्त वाक्य को कल्याणकातिरिक्त-पर्वतिथि-मात्र-विषयक ही मानेंगे तो भी प्रतिमास में होने वाली १२ पर्वतिथियों में कुछ तिथियों का प्रायः प्रतिमास में क्षय वा वृद्धि होने पर अनेक स्थलों में टिप्पण को अप्रमाण मानना होगा। फिर उसी दृष्टान्त से अन्य तिथियों के भी काल के विषय में टिप्पण की प्रमाणता पर सन्देह हो जाने से सारा टिप्पण ही अविश्वसनीय बन जायगा, फलतः जिन दिनों में जिन पर्वतिथियों का क्षीण या वृद्ध रूप से अस्तित्व टिप्पण में निर्दिष्ट है उन दिनों में उस रूप से भी उन तिथियों की सत्ता पर सन्देह हो जाने से "क्षये पूर्वा" इस वचन की प्रवृत्ति के मूल का भंग हो जायगा।

( ४ ) प्रकरण-बल से भी उक्त वचन का कल्याणक-भिन्न-पर्वतिथिविषयकत्व नहीं सिद्ध हो सकता, क्योंकि इस प्रकार का कोई प्रकरण यहाँ प्रमाण सिद्ध नहीं है। "क्षये पूर्वा" यह वचन आचार्य उमास्वाति-प्रघोष के रूप से जैनशास्त्रों में प्रसिद्ध

है। इसके आगे वा पीछे का कोई वचन किसी को ज्ञात नहीं है। फिर किस आधार से उक्त वचन को प्रधान पर्वतिथि के प्रकरण में पठित मान कर उसमें आये हुये तिथि पद का प्रधान पर्वतिथिमात्र में तात्पर्य-निश्चय किया जाय? यदि कहें कि प्रधान पर्वतिथियों के क्षय वा वृद्धि की प्राप्ति होने पर उनकी आराधना के उपपादनार्थ यह वचन प्रवृत्त है—इसी से यह कल्पना की जायगी कि यह वचन प्रधान पर्वतिथि के प्रकरण का है, तो यह भी ठीक नहीं है, क्यों कि यह वचन क्षीण वा वृद्ध पर्वतिथियों की ही आराधना के उपपादनार्थ अवतीर्ण है न कि क्षीण वा वृद्ध कल्याणक-तिथियों की आराधना के उपपादनार्थ अवतीर्ण है—यही कल्पना विना किसी विशेष विनिगमक के कैसे की जायगी?

दूसरी बात यह है कि यदि उक्तवाक्य में आया हुआ तिथि पद नानार्थक शब्दों के समान विजातीय अनेक अर्थों का उपस्थापन करता तो अर्थविशेष में तात्पर्य की जिज्ञासा के शमनार्थ प्रकरण की अपेक्षा होती पर तिथिपद तो तिथित्वरूप से समस्त पर्वतिथियों का एक ही वृत्ति द्वारा उपस्थापक है। अतः जब तिथि-सामान्य-वाचक "तिथि" शब्द के प्रयोग से ही तिथि सामान्य में उसका तात्पर्य-निश्चय सम्भव है तो प्रकरण की अपेक्षा क्यों होगी? और किसी बाधक आदि के विना सामान्यवाची तिथिशब्द का पर्वतिथि मात्र में संकोच भी क्यों किया जायगा? "घटेन जलमाहर"—घट से जल लाना चाहिये—इस वाक्य में सामान्यवाची घट शब्द का जो अच्छिद्र घट में संकोच किया जाता है वह तो सच्छिद्र घट में जलाहरण की अयोग्यता से होता है। पर उक्तवाक्य के तिथि शब्द के संकोच का ऐसा कोई निमित्त नहीं है।

पूर्वमीमांसा के आधान-प्रकरण में "प्राश्नन्ति ब्राह्मणा ओदनम्" यह वाक्य पठित है। इससे आधान के अङ्गभूत ब्रह्मौदन के प्राशनार्थ ब्राह्मण का विधान होता है। इसमें आये हुये सामान्यवाची ब्राह्मण शब्द से यद्यपि आधान-घटक और आधान-बाह्य दोनों ही प्रकार के ब्राह्मण गृहीत हो सकते हैं तो भी ब्राह्मण शब्द को ब्राह्मणमात्र का बोधक न मान कर आधान के अंगभूत अध्वर्यु आदि ब्राह्मण-विशेषका ही बोधक माना जाता है। अब यहाँ प्रश्न यह उठता है कि जैसे इस वाक्य में ब्राह्मण शब्द ब्राह्मण-विशेष का ही बोधक माना जाता है वैसे ही "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वाक्य में आये हुये तिथि शब्द को भी पर्वतिथि मात्र का ही बोधक मानने में क्या हानि है? इसका उत्तर बड़ी सरलता से यह दिया जा सकता है कि उक्त वाक्य में आये हुये ब्राह्मण शब्द के अर्थ का संकोच तो आधान-प्रकरण के सहयोग से किया जा सकता है पर "क्षये पूर्वा" इत्यादि वाक्य का सहायक कोई अनुकूल प्रकरण न होने से उसमें आये हुये तिथि शब्द का उक्त प्रकार से अर्थ-संकोच करना युक्ति-संगत नहीं है। श्री० सा० सू० जी ने तथा उनके निर्देश पर नाचने वाले पताकाकारने प्रकृत में कोई प्रकरण नहीं प्रदर्शित किया है किन्तु प्रकरण शब्द का अनेक वार प्रयोग मात्र किया है, जिससे उनके अपेक्षित प्रकरण का अभाव स्पष्ट रूप से विदित होता है।

"श्रीहीरप्रश्न" के बाईसवें पृष्ठ में त्रुटित पञ्चमी एवं त्रुटित पूर्णिमा के विषय में विचार किया गया है, तथा उसी ग्रन्थ के चौदहवें पृष्ठ में पूर्णिमा तथा अमावास्या की वृद्धि के विषय में विचार किया गया है। और 'श्रीसेन प्रश्न' के तीसरे उल्लास में वृद्धा एकादशी के सम्बन्ध में विचार किया गया

है। किन्तु किसी भी ग्रन्थ में कल्याणकतिथियों के क्षय तथा वृद्धि के सम्बन्ध में कोई विचार नहीं उपलब्ध होता। इससे सुनिश्चित रूप से यह अनुमान किया जा सकता है कि "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन को प्राचीन जैनग्रन्थकार प्रधान पर्वतिथि-विषयक ही मानते हैं न कि कल्याणक-तिथि-विषयक। इस पर हमारा कहना यह है कि पञ्चमी आदि तिथियों में जैसे पर्वतिथित्व है वैसे ही कल्याणक-तिथित्व भी है, अतः उनके क्षय और वृद्धि के विषय में विचार कर देने से कल्याणक-तिथियों के क्षय और वृद्धि के विषय में अपेक्षित विचार भी सम्पन्न हो जाता है। इसलिये कल्याणक-तिथि शब्द से उल्लेख करके विचार न करने मात्र से यह अनुमान करना कि कल्याणक तिथियों के क्षय तथा वृद्धि के सम्बन्ध में किसी ग्रन्थ में विचार न किये जाने से "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन कल्याणक-तिथि-विषयक नहीं है, उचित न होगा। इस प्रकार कल्याणक से भिन्न पर्व-तिथियों के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में उन्हीं की आराधना के व्यवस्थापनार्थ "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन उत्थित है—इस बात में कोई प्रमाण न होने से और क्षीण तथा वृद्ध कल्याणकतिथियों की भी क्षीण तथा वृद्ध प्रधान पर्वतिथियों के समान ही आराधना का सदाचार विद्यमान रहने से स्पष्ट तथा निःसंकोच रूप से हम यह कह सकते हैं कि "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन प्रधान-अप्रधान सभी प्रकार के आराध्य तिथियों के क्षय और वृद्धि के प्रसङ्ग में उनकी आराधना की व्यवस्था करने को प्रवृत्त है।

इस प्रसंग में यह भी बात ध्यान देने योग्य है कि 'श्री-सेनप्रश्न' के तीसरे उल्लास में श्रीहीरविजयसूरि के निर्वाण की तिथि एकादशी, जो कि कल्याणतिथि से भी निम्न श्रेणी की है,

उसकी वृद्धि के प्रसंग में वृद्धा प्रधान पर्वतिथि के समान ही उसकी भी आराधना की व्यवस्था जब की गयी है तब कल्याणक तिथियों की वृद्धि आदि के प्रसंग में वृद्धा प्रधान पर्वतिथि की आराधना की रीति स्वीकार करने में किसी प्रकार का सन्देह कैसे उठ सकता है?

इस पर यदि यह तर्क करें कि "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन के "श्रीवीरज्ञाननिर्वाणं कार्यं लोकानुगैरिह" इस उत्तरार्ध से भगवान् श्री महावीर के ज्ञान और निर्वाण तिथि की आराधना को लोकव्यवहार के अनुसार करने का जो आदेश दिया गया है, उससे ज्ञात होता है कि उस पूरे श्लोक का पूर्वार्ध अर्थात् "क्षये पूर्वा" इत्यादि भाग कल्याणक तिथियों के सम्बन्ध में लागू नहीं होता, तो यह ठीक नहीं होगा, क्यों कि उक्त वचन का उत्तरार्ध केवल श्रीमहावीर के ज्ञान और निर्वाण की तिथि की आराधना को लोकरीति के अनुसार दीपावली के दिन करने का आदेश देता है। और इस आदेश-दान की भी आवश्यकता इस लिये पड़ी है कि उक्त वचन का पूर्वार्ध क्षीण और वृद्ध होने वाली समस्त पर्वतिथियों की आराधना की एक रूप से ही व्यवस्था करता है, अतः क्षय वा वृद्धि के प्रसङ्ग में अन्य पर्वतिथियों के समान ही श्रीमहावीर के निर्वाण तिथि की भी आराधना प्राप्त होती है, जिसके परिणामस्वरूप जैन समाज में प्रचलित इस पुरानी परम्परा के कि श्रीमहावीर के निर्वाणतिथि की आराधना दीपावली के दिन ही करनी चाहिये, नष्ट होजाने का भय उपस्थित हो जाता है। इस लिये इस प्राचीन परम्परा के रक्षणार्थ श्रीमहावीर के निर्वाण तिथि मात्र के धर्म्य उत्सव को लोकरीति से करने का आदेश देने के लिये उक्त वचन के उत्तरार्ध की प्रवृत्ति आवश्यक हुई है,

न कि सभी कल्याणकतिथियों की आराधना को लोकव्यवहारानुसार करने का आदेश देने के लिये। अतः श्रीमहावीर के ज्ञान और निर्वाण की तिथि से अतिरिक्त कल्याणक तिथियों के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में उनकी आराधना की व्यवस्था "क्षये पूर्वा" इत्यादि पूर्वार्ध से ही मान्य है।

इस प्रसंग में इस बात को ध्यान में रखना परमावश्यक है कि क्षयप्राप्त अन्य पर्वतिथियों के समान ही क्षयप्राप्त कल्याणक तिथियों की भी आराधना उनमें औदयिकीत्व का स्थापन करके ही माननी होगी। और यदि क्षीण कल्याणक तिथियों के विषय में अन्य क्षीण पर्वतिथियों से भिन्न प्रकार स्वीकार करेंगे अर्थात् औदयिकीत्व के बिना ही आराधना मानेंगे-तो पहले दिन सूर्योदय के कुछ ही काल बाद से शेष सारे अहोरात्र भर और दूसरे दिन सूर्योदय काल के किञ्चिन्मात्र बाद तक ही रहने वाली कल्याणक तिथि के विषय में भी उक्त प्रकार की अन्य पर्वतिथि से भिन्न प्रकार का ही अवलम्बन करना उचित होगा। फलतः तथोक्त कल्याणक तिथि की आराधना दूसरे दिन न होकर पहले ही दिन प्राप्त होगी क्योंकि पहले दिन उसका अस्तित्व अधिक काल तक है। किन्तु जैन समाज को यह स्वीकृत नहीं है। अतः अक्षीण कल्याणक-तिथियों की आराधना अक्षीण अन्य पर्वतिथियों के समान ही जैसे मान्य है वैसे ही क्षीण-कल्याणक तिथियों की भी आराधना को क्षीण अन्य पर्वतिथियों के समान ही मानना उचित है। ऐसी स्थिति में "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इस वचन को यदि कल्याणक तिथियों में लागू नहीं माना जायगा तो क्षीण कल्याणक तिथियों की आराधना अनुपपन्न हो जायगी।

इसी प्रकार "वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" इस वचन को भी यदि

वृद्ध कल्याणक तिथियों की आराधना का व्यवस्थापक न माना जायगा तो उन तिथियों की दूसरे दिन ही आराधना करने का जो नियम जैनजनता में प्रचलित है वह निराधार हो जायगा। फलतः कभी पहले दिन, कभी दूसरे दिन और कभी दोनों दिन वृद्ध कल्याणक तिथि की आराधना में जन-प्रवृत्ति की आपत्ति अपरिहार्य रूप से प्राप्त होगी। "तत्त्वतरङ्गिणी" के पाँचवें पृष्ठ में यह जो उल्लेख मिलता है–कि पूर्णिमा और कल्याणक तिथि की आराध्यता में कोई भेद नहीं है, उसका समर्थन उपर्युक्त बात को स्वीकार करने पर ही होता है, अतः वह भी उसमें साक्षी है।

(५) पाँचवें कारण से भी श्रीसागरानन्द सूरि की यह बात कि "क्षये पूर्वा" इत्यादि वचन कल्याणक-तिथि-विषयक नहीं है, नहीं सिद्ध हो सकती क्योंकि जैन-शास्त्र के किसी भी प्रामाणिक ग्रन्थ में ऐसा उल्लेख नहीं मिलता जिससे यह प्रकट हो कि उक्त वचन कल्याणक-तिथि-परक नहीं है और न कहीं उक्त वचन का ऐसा कोई प्रामाणिक व्याख्यान ही मिलता है जिसमें उसे कल्याणक से अतिरिक्त पर्वतिथिमात्र-विषयक माना गया हो।

(६) छठें प्रकार से भी श्रीसागरानन्द सूरि के एतत्सम्बन्धी अभिप्राय की पुष्टि नहीं हो सकती, क्योंकि चौथे कारण के आलोचन-प्रसंग में यह स्पष्ट किया जा चुका है कि केवल श्रीमहावीर के निर्वाण तिथि की ही आराधना को लोकानुसार करने का आदेश जैनशास्त्रों ने दिया है।

यह भी बात इस प्रसंग में स्मरण रखने योग्य है कि यदि कल्याणक तिथियों के द्वितीया, अष्टमी आदि तिथियों की अपेक्षा अप्रधान होने के कारण कल्याणक तिथियों के क्षय और

वृद्धि के प्रसंग में उनके अनुरोध से द्वितीया, अष्टमी आदि प्रधान पर्व तिथियों के टिप्पणोक्त काल में उनकी आराधना का परित्याग करना अयुक्त माना जायगा तो क्षीण और वृद्ध पूर्णिमा वा अमावास्या के अनुरोध से चतुर्दशी की तथा क्षीण और वृद्ध भाद्रपद शुक्ल पञ्चमी के अनुरोध से भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी की आराधना का भी उनके टिप्पणोक्त काल में त्याग करना अनुचित होगा। क्योंकि चतुर्दशी पाक्षिक और चातुर्मासिक प्रतिक्रमण की तथा भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी सांवत्सरिक प्रतिक्रमण की तिथि होने से अपने बाद की तिथियों की अपेक्षा उत्कृष्ट हैं। तो फिर चतुर्दशी और भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी का उनके बाद की तिथियों के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में पीछे घसीटने और आगे बढ़ाने की असत् पद्धति पर चिपके रहने का जो प्रचार श्रीसागरानन्द सूरि कर रहे हैं उससे उन पूज्यतर तिथियों की उचित काल में आराधना के लोप कराने के दोष से वह कैसे मुक्त हो सकेंगे।

## सारांश

-:ॐ:-

इतनी दूर तक किये गये सम्पूर्ण विचारों का सारांश संक्षेप में इस प्रकार समझना चाहिये।

( १ ) श्वेताम्बर मूर्तिपूजक जैन जनता में तपागच्छ के जो चार प्रकार के संघ प्रसिद्ध हैं और जो श्रीविजयदेव सूरि के बाद उनके नाम पर देवसूरिगच्छी भी कहे जाते हैं उनमें कुछ वर्षों से यह असत् परम्परा चल पड़ी है कि पर्वतिथियों के टिप्पणोक्त क्षय और वृद्धि को अप्रामाणिक मान कर के पर्वानुत्तर पर्वतिथि के क्षय तथा वृद्धि के प्रसंग में उससे पूर्व की अपर्व-तिथि का और पर्वानन्तर पर्वतिथि के क्षय तथा वृद्धि के

प्रसंग में पहली पर्वतिथि के पूर्व की अपर्वतिथि का क्षय और वृद्धि माननी चाहिये। इस परम्परा के प्रचलन का दुष्परिणाम यह हुआ है कि पूर्णिमा, अमावास्या तथा भाद्रपद शुक्ल पञ्चमी के क्षय और वृद्धि के प्रसंग में पाक्षिक एवं चातुर्मासिक प्रतिक्रमण की चतुर्दशी जैसी पवित्रतर तिथि की और सांवत्सरिक प्रतिक्रमण की भाद्रपद शुक्ल चतुर्थी जैसी सर्वोत्कृष्ट पवित्र तिथि की आराधना का उनके मुख्य औदयिकीत्व के दिन लोप हो गया है।

यह बड़े हर्ष का विषय है कि श्रीजैनसंघ के महतो महान् पुण्य के परिपाक से उक्त परम्परा की परीक्षा करने में कतिपय जैनाचार्यों, जैनमुनियों तथा विद्वज्जनों का झुकाव हुआ और उस सम्बन्ध में गम्भीर एवं विस्तृत विचार हुये। इस पुस्तक में तो इस विचार को सर्वाधिक गम्भीर्य और विस्तार प्राप्त हुआ है। जिसके फल-स्वरूप यह सिद्धान्त प्रतिष्ठित हुआ है कि उक्त परम्परा का जैनशास्त्रों में कहीं भी उल्लेख नहीं है बल्कि उनके अनेक पाठों के अनुसार वह परम्परा शास्त्र निषिद्ध, जीत व्यवहार से विरुद्ध तथा अर्वाचीन है। उसका प्रचलन उस समय से हुआ है जब दुर्भाग्य वश जैनजनता में विद्या और आचार में पर्याप्त मन्दता आ गई थी और ऐसे यतियों का प्रभाव सर्वत्र फैल गया था जो ज्ञान और चरित्र की दृष्टि से बहुत निम्नस्तर में थे। अतः इस अशास्त्रीय अज्ञानमूलक मध्यागत परम्परा को तत्काल ही समाप्त कर देना चाहिये।

( २ ) "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या वृद्धौ कार्या तथोत्तरा" यह आचार्य उमास्वातिका वचन क्षीण और वृद्ध पर्वतिथियों की आराधना का दिन निश्चय कराने के लिये प्रवृत्त है और वह निश्चय पर्वतिथियों के टिप्पणोक्त क्षय और वृद्धि को सत्य मानने

पर भी उपपन्न होता है अतः उस वचन की श्रीसागरानन्द सूरि द्वारा की जानेवाली वह अप्रामाणिक, अशास्त्रीय व्याख्या नहीं मानना चाहिये जिससे तिथि–निर्णय के एक मात्र आधारभूत टिप्पण की मर्यादा का विनाश होता है।

(३) जैनशास्त्रों में कल्याणक तिथियों को भी पर्वतिथि और पूर्णिमा के समान उनकी आराध्यता भी मानी गयी है। अतः "क्षये पूर्वा" इत्यादि शास्त्रीय वचन जैसे अन्य क्षीण एवं वृद्ध पर्व तिथियों की आराधना के दिन का निश्चायक है वैसे ही क्षीण तथा वृद्ध कल्याणक तिथियों की भी आराधना के दिन का निश्चायक है।

(४) यह नियम जैनशास्त्रों को मान्य नहीं है कि पर्व-तिथियों का प्रवेश सूर्योदय के समय में ही होता है और जिस सूर्योदय के समय उनका प्रवेश होता है उसके अगले सूर्योदय-समय में ही उनकी समाप्ति होती है किन्तु जैनशास्त्रों की मान्यता तो यह है कि जो पर्वतिथि जिस दिन समाप्त होती है, उस दिन सूर्योदय के समय से उस तिथि की आरा-धना का आरम्भ करना चाहिये और आराधनाऽऽरम्भ के वाद आने वाले प्रथम सूर्योदय के अनन्तर उस तिथि की आरा-धना की समाप्ति करनी चाहिये।

(५) जैन-टिप्पण का प्रचलन वन्द हो जाने के वाद से वैदिक–सम्प्रदाय में प्रचलित पञ्चाङ्ग के आधार पर ही सव तिथियों के प्रवेशादि–काल का निर्णय करना चाहिये यह जैन-जनता को जैन–शास्त्र का स्पष्ट आदेश है अतः उक्त पञ्चाङ्ग के विरुद्ध किसी भी तिथि के काल-परिवर्तन की कल्पना शास्त्र–विरुद्ध अनाचार है।

( ६ ) पञ्चाङ्ग में जिस दिन जिस पर्वतिथि को औदयिकी

बताया गया हो उस पर्वतिथि की आराधना उसी दिन करनी चाहिये—यही जैनशास्त्रों की अभ्रान्त आज्ञा है अतः इसके विपरीत आचरण करना पाप है।

(७) क्षीण पर्व-तिथि की क्षय के दिन और वृद्ध पर्वतिथि की दूसरे दिन आराधना करने का जो आदेश जैनशास्त्रों में प्राप्त होता है उसका मूल उस उस दिन उस उस तिथि की समाप्ति ही है।

(८) "तत्त्वतरङ्गिणी" आदि सर्वमान्य जैन-ग्रन्थों में इस बात का असन्दिग्ध रूपसे प्रतिपादन किया गया है कि एक दिन भी दो पर्व-तिथियों का अस्तित्व, व्यवहार और आराधना समुचित है।

(९) पूर्णिमा और अमावास्या की अपेक्षा चतुर्दशी का, तथा भाद्रपद-शुक्ल-पञ्चमी की अपेक्षा भाद्र-पद-शुक्ल-चतुर्थी का प्राधान्य एवं महत्त्व बहुत अधिक है अतः टिप्पणोक्त मुख्य काल में ही उनकी आराधना का अनुष्ठान उचित है, इसलिये पूर्णिमा वा अमावास्या के क्षय के प्रसंग में त्रयोदशी को, तथा वृद्धि के प्रसंग में पहली पूर्णिमा वा अमावास्या को चतुर्दशी की, और इसी प्रकार भा० शु० पञ्चमी के क्षय के प्रसंग में तृतीया को तथा वृद्धि के प्रसंग में पहली पञ्चमी को भा० शु० चतुर्थी को आराधना का अनुष्ठान शास्त्र विरुद्ध, निष्फल और प्रत्य-वाय-कारक होने से त्याज्य है।

(१०) क्षीण तिथि का अत्यन्त लोप नहीं होता अतः उस तिथि की भी गणना एक स्वतन्त्र तिथि के रूप में ही होती है। एवं वृद्धा तिथि भी सूर्योदय-भेद से भिन्न नहीं होती अतः दो सूर्योदयों से स्पृष्ट होने पर भी वह एक ही गिनी जाती है।

इसलिये पर्व तिथियों के क्षय और वृद्धि की वास्तविकता मानने पर भी पर्व-तिथियों की बारह संख्या में घटाव या बढ़ाव नहीं होता।

( ११ ) "उदयं मि जा तिही सा" इत्यादि और "क्षये पूर्वा तिथिः कार्या" इत्यादि—इन दोनों वचनों में ऐसा उत्सर्ग-अपवाद-भाव अयौक्तिक और अशास्त्रीय है जिससे टिप्पणोक्त मुख्य काल में पर्वतिथि की आराधना का लोप प्राप्त होता है।

( १२ )

( क ) पञ्चाङ्ग ने जिस पर्व-तिथि वा साधारण तिथि के क्षय अथवा वृद्धि का जिस दिन जैसा निर्देश किया हो उसे ठीक वैसा ही मानना चाहिये।

( ख ) टिप्पण में जिस दिन जिस पर्व-तिथि की समाप्ति का उल्लेख हो उस पर्वतिथि की आराधना उसी दिन करनी चाहिये।

( ग ) टिप्पण में जिस दिन चतुर्दशी के औदयिकीत्व तथा पूर्णिमा वा अमावास्या के क्षय का निर्देश हो उसी दिन चतुर्दशी तथा पूर्णिमा वा अमावास्या की आराधनायें शास्त्रानुसार संभव हैं। इसी प्रकार जिस दिन भाद्रपद-शुक्ल चतुर्थी के औदयिकीत्व और भा० शु० पञ्चमी के क्षय का निर्देश टिप्पण में हो उस एक ही दिन उन दोनों तिथियों की आराधनायें भी शास्त्रतः युक्त हैं।

( घ ) पर्वानन्तर-पर्व-तिथियों की वृद्धि के प्रसंग में पूर्व और अपर दोनों पर्वतिथियों की व्यवधानयुक्त आराधना में कोई दोष नहीं है—इतना ही नहीं, बल्कि शास्त्र में ऐसी आराधना का संकेत भी है।

इसलिये यह सिद्धान्त निर्विवाद है कि पाक्षिक, चातुर्मासिक और सांवत्सरिक प्रतिक्रमण को पूज्य तिथियों की पूर्णता

( समाप्ति ) टिप्पण में जिस दिन निर्दिष्ट हो, जैनशास्त्र और पुरातन जैनसामाचारी के अनुसार, उसी दिन उन तिथियों की आराधना कर्तव्य है।

## सन्देश और उद्घोष—

जैनाचार्य श्रीसागरानन्द सूरि और श्रीरामचन्द्र सूरि के अपने अपने पक्षों के स्थापन तथा पर–पक्ष–खण्डन के विस्तृत विचार-प्रकार, मध्यस्थ–डा० श्री० पी० एल वैद्य, पूना का "निर्णय–पत्र" "आगमानुसारि–मत–व्यवस्थापन" म० म० प० चिन्नस्वामी शास्त्री की "श्रीशासनजयपताका" तथा विवाद-ग्रस्त विषय से सम्बद्ध सभी उपलब्ध जैनधर्मग्रन्थों का गम्भीर पर्यालोचन कर पर्वतिथियों के क्षय तथा वृद्धि के विषय में हमलोगों ने "अर्हत्तिथिभास्कर" में जिस सिद्धान्त को प्रतिष्ठित किया है वही समस्तजैनशास्त्रों और प्राचीनतर जैन-सामाचारी का सार-तत्त्व है। अतः समग्र धार्मिक जैन–जनता से हमारा यह सानुरोध निवेदन है कि उसे इसी सिद्धान्त के अनुसार पर्वतिथियों के आराधनादि धर्म-कार्य करने चाहिये। अन्यथा इस शास्त्रीय पथ के परित्याग से पाप–पङ्क में निमग्न होना पड़ेगा।

इसके साथ ही, जो सज्जन इस पुस्तक में प्रतिष्ठापित सिद्धान्त का अनादर वा खण्डन करने का साहस करना चाहें, उनसे यह वात स्पष्ट रूप से कह देना हम अपना कर्तव्य समझते हैं, कि हम इस विषय पर प्रत्यक्ष-शास्त्रार्थ करने को सर्वदा सन्नद्ध हैं। इसलिये उन्हें घर में बैठ कर लेखनी घिसने या घिसाने का मार्ग छोड़ कर प्रत्यक्ष-शास्त्रार्थ का ही रास्ता पकड़ना चाहिये।

॥ इति शिवम् ॥

